६०९—सकर्मक क्रियाओं के भूतकालिक कृदंत से बने हुए कालों को (अं०—३८१) छोड़कर कर्तृवाच्य के शेष कालों में तथा अकर्मक क्रियाओं के सब कालों में कर्तरिप्रयोग आता है। कर्तरिप्रयोग में कर्ता-कारक अप्रत्यय रहता है।

अप०—(१) भूतकालिक कृदंत से बने हुए कालों में बोलना, भूलना, बकना, लाना, समझना और जानना सकर्मक क्रियाएँ कर्तरिप्रयोग में आती हैं, जैसे, लड़की कुछ न बोली, हम बहुत बके। 'राम-जन-अमर न भूला।' (राम०)। 'दूसरे गर्भोपाय में केतकी कुछ जनी।' (गुटका०)। कुछ तुम समझे कुछ हम समझे। (कहा०)। नौकर चिट्ठी लाया।

अप०—(२) नहाना, छींकना आदि अकर्मक क्रियाएँ भूतकालिक कृदंत से बने हुए कालों में भावेप्रयोग में आती हैं, जैसे, हमने नहाया है, लड़की ने छींका, इत्यादि।

अप०—कोई-कोई लेखक बोलना, समझना और जनना क्रियाओं के साथ विकल्प से सप्रत्यय कर्ता-कारक का प्रयोग करते हैं; जैसे 'उसने सभी भूल नहीं जाना।' (रघु०)। 'केतकी ने लड़की जनी।' (गुटका०)। 'जिन स्त्रियों ने तुम्हारे बाप के बाप को जना है।' (शिव०)। जिसका मतलब मैंने कुछ भी नहीं समझा।' (विचित्र०)।

सितारे-हिंद 'पुकारना' क्रिया को सदा कर्तरिप्रयोग में लिखते हैं; जैसे, 'चोबदार पुकारा जो तू एक बार भी जी से पुकारा होता।' (गुटका०)।

[सू०—संयुक्त क्रियाओं के प्रयोगों का विचार वाक्य-विन्यास में किया जायगा। (अं०—६२८—६३८)।]

६१०—कर्मणिप्रयोग दो प्रकार का होता है—(१) कर्तृवाच्य कर्मणिप्रयोग (२) कर्मवाच्य कर्मणिप्रयोग।

(१) 'बोलना'-वर्ग की सकर्मक क्रियाओं को छोड़ शेष कर्तृवाच्य सकर्मक क्रियाएँ भूतकालिक कृदंत से बने कालों में (अप्रत्यय कर्मकारक के साथ) कर्मणिप्रयोग में आती हैं, जैसे मैंने पुस्तक पढ़ी, मंत्री ने पत्र लिखे, इत्यादि। कर्तृवाच्य के कर्मणिप्रयोग में कर्ता-कारक सप्रत्यय रहता है।

(२) कर्मवाच्य की सब क्रियाएँ (अं०—३९०, ३९१) अप्रत्यय कर्मकारक के साथ कर्मणिप्रयोग में आती है। जैसे, चिट्ठी भेजी गई, लड़का

बुलाया जायगा, इत्यादि। यदि कर्मवाच्य के कर्मणिप्रयोग में कर्ता की आवश्यकता हो तो वह करण-कारक में अथवा 'द्वारा' शब्द के साथ आता है, जैसे, मुझसे पुस्तक पढ़ी गई। मेरे द्वारा पुस्तक पढ़ी गई।

१९८—भावेप्रयोग तीन प्रकार का होता है—( १ ) कर्तृवाच्य भावेप्रयोग ( २ ) कर्मवाच्य भावेप्रयोग ( ३ ) भाववाच्य भावेप्रयोग।

( १ ) कर्तृवाच्य भावेप्रयोग में सकर्मक क्रिया के कर्ता और कर्म दोनों सप्रत्यय रहते हैं और यदि क्रिया अकर्मक हो तो केवल कर्ता सप्रत्यय रहता है, जैसे रानी ने सहेलियों को बुलाया, हमने नहाया है, लड़की ने छींका था।

( २ ) कर्मवाच्य भावेप्रयोग में कर्म सप्रत्यय रहता है और यदि कर्ता की आवश्यकता हो तो वह 'द्वारा' के साथ अथवा करण-कारक में आता है; परंतु बहुधा वह लुप्त ही रहता है, जैसे, 'उसे अदालत में पेश किया गया।' 'नौकर को वहाँ भेजा जायगा।'

[ सू०—सप्रत्यय कर्म कारक का उपयोग वाक्य विन्यास के कारक प्रकरण में लिखा जायगा ( अं०—५१० )। ]

( ३ ) भाववाच्य भावेप्रयोग में कर्ता की आवश्यकता हो तो उसे करण कारक में रखते हैं, जैसे, वहाँ बैठा नहीं जाता, मुझसे चला नहीं जाता इत्यादि। भाववाच्य भावेप्रयोग में सदा अकर्मक क्रिया आती है। ( अं०—३५९ )।

## ( ५ ) कृदंत।

१९९—क्रिया के जिन रूपों का उपयोग दूसरे शब्द-भेदों के समान होता है उन्हें कृदंत कहते हैं, जैसे, चलना ( संज्ञा ), चलता ( विशेषण ), चलकर ( क्रिया-विशेषण ), मारे, लिए ( संबंध सूचक ) इत्यादि।

[ *सू०—कई कृदंतों का उपयोग काल-रचना तथा संयुक्त क्रियाओं में* होता है और ये सब धातुओं से बनते हैं। ]

२००—हिंदी में रूप के अनुसार कृदंत दो प्रकार के होते हैं—( १ ) विकारी ( २ ) अविकारी वा अव्यय। विकारी कृदंतों का उपयोग बहुधा संज्ञा

या विशेषण के समान होता है और कृदंत अव्यय क्रिया-विशेषण या कभी कभी संबंधसूचक के समान आते हैं। (अं०—१२०)। यहाँ केवल उन कृदंतों का विचार किया जाता है जो काल-रचना तथा संयुक्त क्रियाओं में उपयुक्त होते हैं। शेष कृदंत व्युत्पत्ति-प्रकरण में लिखे जायँगे।

## १—विकारी-कृदंत

३७१—विकारी कृदंत चार प्रकार के हैं—( १ ) क्रियार्थक संज्ञा ( २ ) कर्तृवाचक संज्ञा ( ३ ) वर्तमानकालिक कृदंत ( ४ ) भूतकालिक कृदंत।

३७२—धातु के अंत में ना जोड़ने से क्रियार्थक संज्ञा बनती है। ( अंक—१८८—अ )। इसका प्रयोग संज्ञा और विशेषण दोनों के समान होता है। क्रियार्थक संज्ञा केवल पुल्लिंग और एक वचन में आती है और इसकी कारक-रचना संबोधन कारक को छोड़ शेष कारकों में आकारांत पुल्लिंग ( तद्भव ) संज्ञा के समान होती है, ( अं०—३१० ), जैसे जाने को, जाने से, जाने में इत्यादि।

( अ ) जब क्रियार्थक संज्ञा विशेषण के समान आती है तब उसका रूप उसकी पूर्ति या कर्म ( विशेष्य ) के लिंग-वचन के अनुसार बदलता है, जैसे, 'तुमको परीक्षा करनी हो तो लो।' ( परीक्षा० )। 'वनयुवतियों की छबि रनवास की स्त्रियों में मिलनी दुर्लभ है।' ( शकु० ) 'देखनी हमको पड़ी औरंगजेबी अंत में।' ( भारत० )। 'बात करनी हमें मुश्किल कभी-ऐसी तो न थी।' 'परिश्रम के बल आसानी से चढ़ने उतरने वाले होने चाहिएँ।' (सर०)।

[ सू०—क्रियार्थक विशेषण को लेखक लोग कभी अविकृत ही रखते हैं जैसे, 'मत देखाने के लिए लड़ाई करना।' (इति०)। कौनसी बात समाज को मानना चाहिए।' ( रघु० )। 'मनुष्य-गणना करना चाहिए।' ( शिव० )। ]

३७३—क्रियार्थक संज्ञा के विकृत रूप के अंत में 'वाला' लगाने से कर्तृवाचक-संज्ञा बनती है, जैसे, पढ़नेवाला जानेवाला, इत्यादि। इसका प्रयोग कभी-कभी भविष्यत्कालिक कृदंत विशेषण के समान होता है, जैसे आज मेरा भाई आनेवाला है। जानेवाला नौकर। कर्तृवाचक संज्ञा का रूपांतर संज्ञा और विशेषण के समान होता है।

[ सू०—'वाला' प्रत्यय के बदले कभी कभी 'हारा' प्रत्यय आता है। 'मरना' और 'होना' क्रियार्थक संज्ञाओं के अंत्य 'ना' का लोप करके 'हारा' के बदले 'हार' लगाते हैं, जैसे, मनहार होनहार। 'वाला' वा 'हार' केवल प्रत्यय है स्वतंत्र शब्द नहीं है। पर राम० में मूल शब्द और इस प्रत्यय के बीच में 'हुँ' अवधारण-बोधक अव्यय रख दिया गया है, जैसे, मयउ न अहइ न होनिहुँ 'हारा'। कोई-कोई आधुनिक लेखक 'वाला' को मूल शब्द से अलग लिखते हैं।

'वाला' को कोई कोई वैयाकरण संस्कृत के 'वत्' वा 'वह' से और कोई-कोई 'पाल' से व्युत्पन्न हुआ मानते हैं, और 'हारा' को संस्कृत के 'कार' प्रत्यय से निकला हुआ समझते हैं। ]

१७७—वर्तमानकालिक कृदंत धातु के अंत में 'ता' लगाने से बनता है, जैसे चलता, बोलता, इत्यादि। इसका प्रयोग बहुधा विशेषण के समान होता है और इसका रूप आकारांत विशेषण के समान बदलता है, जैसे बहता पानी, चलती चक्की, जीते जीव इत्यादि। कभी कभी इसका प्रयोग संज्ञा के समान होता है, और तब इसकी कारक-रचना आकारांत पुल्लिंग संज्ञा के समान होती है जैसे, मरता क्या न करता। डूबते को तिनके का सहारा बस है। भागतों के आगे भागते के पीछे।

१७८—भूतकालिक कृदंत धातु के अंत में आ जोड़ने से बनता है। इसकी रचना नीचे लिखे नियमों के अनुसार होती है—

( १ ) अकारांत धातु के अंत्य 'अ' के स्थान में 'आ' कर देते हैं, जैसे,

| | |
|---|---|
| बोलना—बोला | पहचानना—पहचाना |
| डरना—डरा | मारना—मारा |
| समझना—समझा | खींचना—खींचा |

( २ ) धातु के अंत में आ, ए वा ओ हो तो धातु के अंत में 'य' कर देते हैं, जैसे,

| | |
|---|---|
| आना—आया | बोना—बोया |
| कहलाना—कहलाया | डुबोना—डुबोया |
| खेना—खेया | सेना—सेया |

( ३ ) यदि धातु के अंत में ई हो तो उसे ह्रस्व कर देते हैं, जैसे, पीना-पीया जीना—जीया, सीना—सिया।

( ३ ) ऊकारांत धातु की 'ऊ' को ह्रस्व करके उसके आगे 'आ' लगाते हैं, जैसे,

चूना—चुआ    छूना—छुआ

३०६—नीचे लिखे भूतकालिक कृदंत नियम विरुद्ध बनते हैं—

होना—हुआ    जाना—गया
करना—किया    मरना—मुआ
देना—दिया    लेना—लिया

[ सू०—'मुआ' केवल कविता में आता है। गद्य में 'मरा' शब्द प्रचलित है। मुआ, छुआ, आदि शब्दों को कोई कोई लेखक मुवा, हुवा, छुवा, आदि रूपों में लिखते हैं, पर ये रूप अशुद्ध हैं, क्योंकि ऐसा उच्चारण नहीं होता और ये शिष्ट-संमत भी नहीं हैं। करना का भूतकालिक कृदंत 'करा' प्रांतिक प्रयोग है। 'जाना' का भूतकालिक कृदंत 'गया' संयुक्त क्रियाओं में आता है। इसका रूप 'गया' सं०—गता से प्रा०—गओ के द्वारा बना है।]

३०७—भूतकालिक कृदंत का प्रयोग बहुधा विशेषण के समान होता है, जैसे, मरा घोड़ा, गिरा घर, जला हाथ, सुनी बात, भागा चोर।

( अ ) वर्तमानकालिक और भूतकालिक कृदंतों के साथ बहुधा 'हुआ' लगाते हैं और इसमें मूल कृदंतों के समान रूपांतर होता है, जैसे दौड़ता हुआ घोड़ा, बहती हुई नाली, देखी हुई वस्तु, मरे हुए लोग इत्यादि। स्त्रीलिंग बहुवचन का प्रत्यय केवल 'हुई' में लगता है जैसे, मरी हुई मक्खियाँ।

( आ ) भूतकालिक कृदंत भी कभी कभी संज्ञा के समान आता है जैसे, हाथ का दिया, पिसे को पीसना। गई बहोरि गरीब निवाजू। ( राम० )

( इ ) सकर्मक क्रिया से बना हुआ भूतकालिक कृदंत विशेषण कर्मवाच्य होता है अर्थात् वह कर्म की विशेषता बताता है, जैसे, किया हुआ काम, बनाई हुई बात इत्यादि। इस अर्थ में इस कृदंत के साथ कोई-कोई लेखक 'गया' कृदंत जोड़ते हैं जैसे किया गया काम बनाई गई बात, इत्यादि।

[ सू०—'वाला' प्रत्यय के बदले कभी कभी 'हारा' प्रत्यय आता है। 'मरना' और 'होना' क्रियार्थक संज्ञाओं के अन्त्य 'आ' का लोप करके 'हारा' के बदले 'हार' लगाते हैं, जैसे, मरनहार होनहार। 'वाला' या 'हार' केवल प्रत्यय है, स्वतंत्र शब्द नहीं है। पर राम० में मूल शब्द और इस प्रत्यय के बीच में 'हु' अवधारण-बोधक अव्यय रख दिया गया है, जैसे, भयउ न अहइ न होनिहु 'हारा'। कोई-कोई आधुनिक लेखक 'वाला' को मूल शब्द से अलग लिखते हैं।

'वाला' को कोई कोई वैयाकरण संस्कृत के 'वत्' या 'पाल' से और कोई-कोई 'पाल' से व्युत्पन्न हुआ मानते हैं, और 'हारा' को संस्कृत के 'कार' प्रत्यय से निकला हुआ समझते हैं। ]

१०३—वर्तमानकालिक कृदंत धातु के अंत में 'ता' लगाने से बनता है, जैसे, बहता, बोलता, इत्यादि। इसका प्रयोग बहुधा विशेषण के समान होता है और इसका रूप आकारांत विशेषण के समान बदलता है, जैसे बहता पानी, चलती चक्की, जीते जीव इत्यादि। कभी-कभी इसका प्रयोग संज्ञा के समान होता है, और तब इसकी कारक-रचना आकारांत पुल्लिंग संज्ञा के समान होती है जैसे, मरता क्या न करता। डूबते को तिनके का सहारा बस है। मारतों के आगे भागतों के पीछे।

१०४—भूतकालिक कृदंत धातु के अंत में आ जोड़ने से बनता है। इसकी रचना नीचे लिखे नियमों के अनुसार होती है—

( १ ) अकारांत धातु के अन्त्य अ के स्थान में 'आ' कर देते हैं, जैसे,

बोलना—बोला　　पहचानना—पहचाना
डरना—डरा　　मारना—मारा
समझना—समझा　　खींचना—खींचा

( २ ) धातु के अंत में आ, ए वा ओ हो तो धातु के अंत में 'य' कर देते हैं, जैसे,

लाना—लाया　　बोना—बोया
घबराना—घबराया　　डुबोना—डुबोया
खेना—खेया　　सेना—सेया

( ३ ) यदि धातु के अंत में ई हो तो उसे ह्रस्व कर देते हैं, जैसे, पीना-पिया
जीना—जिया, सीना—सिया।

( ३ ) ऊकारांत धातु के 'ऊ' को ह्रस्व करके उसके आगे 'आ' लगाते हैं, जैसे,

चूना—चुआ　　　　छूना—छुआ

१०९—नीचे लिखे भूतकालिक कृदंत नियम विरुद्ध बनते हैं—

होना—हुआ　　　　जाना—गया
करना—किया　　　　मरना—मुआ
देना—दिया　　　　लेना—लिया

[ सू०—'मुआ' केवल कविता में आता है। गद्य में 'मरा' शब्द प्रचलित है। मुआ, हुआ, आदि शब्दों को कोई कोई लेखक मुवा, हुवा, छुवा, आदि रूपों में लिखते हैं, पर ये रूप अशुद्ध हैं, क्योंकि ऐसा उच्चारण नहीं होता और ये शिष्ट संमत भी नहीं हैं। करना का भूतकालिक कृदंत 'करा' प्रांतिक प्रयोग है। 'जाना' का भूतकालिक कृदंत 'गया' संयुक्त क्रियाओं में आता है। इसका रूप 'गया' सं०—गतः से प्रा०—गओ के द्वारा बना है।]

११०—भूतकालिक कृदंत का प्रयोग बहुधा विशेषण के समान होता है, जैसे मरा घोड़ा, गिरा घर, जला हाथ, सूखी घास, भागा चोर।

( अ ) वर्तमानकालिक और भूतकालिक कृदंतों के साथ बहुधा 'हुआ' लगाते हैं और इसमें मूल कृदंतों के समान रूपांतर होता है, जैसे दौड़ता हुआ घोड़ा, चलती हुई गाड़ी, देखी हुई वस्तु, मरे हुए लोग इत्यादि। स्त्रीलिंग बहुवचन का प्रत्यय केवल 'हुई' में लगता है जैसे मरी हुई मक्खियाँ।

( आ ) भूतकालिक कृदंत भी कभी कभी संज्ञा के समान आता है, जैसे हाथ का दिया, पिसे को पीसना। गई बहोरि गरीब निवाजू। ( राम० )

( इ ) सकर्मक क्रिया से बना हुआ भूतकालिक कृदंत विशेषण कर्मवाच्य होता है अर्थात् वह कर्म की विशेषता बताता है, जैसे, किया हुआ काम, बनाई हुई बात इत्यादि। इस अर्थ में इस कृदंत के साथ कोई-कोई लेखक 'जाना' कृदंत जोड़ते हैं, जैसे, किया गया काम, बनाई गई बात, इत्यादि।

हुए कई वर्ष बीत गये। इससे मुख्य क्रिया की रीति भी सूचित होती है; जैसे, 'महाराज कमर कसे [illegible] हैं।' ( विचित्र० )। 'लिए' और 'मारे' कृदंतों का प्रयोग बहुधा संबंध-सूचक अव्यय के समान होता है। ( अं०—२३३-४ )।

३८७—अपूर्ण क्रियाद्योतक और पूर्ण क्रियाद्योतक कृदंतों के साथ बहुधा ( अं०—३७७—अ ) 'होना' क्रिया का पूर्ण क्रियाद्योतक कृदंत अव्यय 'हुए' लगाया जाता है; जैसे, वो एक दिन आते हुए रानी ने उसको देखा था। ( चंद्र० )। 'धर्म एक बैताल के सिर पर पिटारा रखवाये हुए आता है।' ( सत्य० )।

[ सू०—तात्कालिक कृदंत, अपूर्ण क्रियाद्योतक कृदंत और पूर्ण क्रियाद्योतक कृदंत यथार्थ में क्रिया के कोई भिन्न प्रकार के रूपांतर नहीं हैं किंतु वर्तमानकालिक और भूतकालिक कृदंतों के विशेष प्रयोग हैं। कृदंतों के वर्गीकरण में इन तीनों को अलग-अलग स्थान देने का कारण यह है कि इनका योग कई एक संयुक्त क्रियाओं में और स्वतंत्र कर्त्ता के साथ तथा कभी-कभी क्रिया-विशेषण के समान होता है, इसलिए इनके अलग अलग नाम रखने में सुभीता है। कृदंतों के विशेष अर्थ और प्रयोग वाक्य-विन्यास में लिखे जायँगे।

## ( ६ ) काल-रचना।

३८८—क्रिया के वाच्य, अर्थ, काल, पुरुष, लिंग और वचन के कारण होनेवाले सब रूपों का संग्रह करना काल-रचना कहलाती है।

( क ) हिंदी के सोलह काल रचना के विचार से तीन वर्गों में बाँटे जा सकते हैं। पहले वर्ग में वे काल आते हैं जो धातु में प्रत्ययों के लगाने से बनते हैं, दूसरे वर्ग में वे काल हैं जो वर्तमानकालिक कृदंत में सहकारी क्रिया 'होना' के रूप में लगाने से बनते हैं और तीसरे वर्ग में वे काल आते हैं जो भूतकालिक कृदंत में उसी सहकारी क्रिया के रूप जोड़कर बनाये जाते हैं इन वर्गों के अनुसार कालों का वर्गीकरण नीचे दिया जाता है—

### पहला वर्ग।

( धातु से बने हुए काल )।

( १ ) संभाव्य-भविष्यत्
( २ ) सामान्य-भविष्यत्

( ३ ) प्रत्यक्ष-विधि
( ४ ) परोक्ष-विधि

## दूसरा वर्ग ।

( वर्तमानकालिक कृदंत से बने हुए काल )

( १ ) सामान्य-संकेतार्थ ( हेतुहेतुमद् भूतकाल )
( २ ) सामान्य-वर्तमान
( ३ ) अपूर्ण-भूत
( ४ ) संभाव्य-वर्तमान
( ५ ) संदिग्ध-वर्तमान
( ६ ) अपूर्ण-संकेतार्थ

## तीसरा वर्ग ।

( भूतकालिक कृदंत से बने हुए काल )

( १ ) सामान्य भूत
( २ ) आसन्न-भूत ( पूर्णवर्तमान )
( ३ ) पूर्ण-भूत
( ४ ) संभाव्य-भूत
( ५ ) संदिग्ध-भूत
( ६ ) पूर्ण-संकेतार्थ

( अ ) इन तीन वर्गों में पहले वर्ग के चारों काल तथा सामान्य संकेतार्थ और सामान्य भूत केवल प्रत्ययों के योग से बनते हैं, इसलिए ये छः काल साधारण काल कहलाते हैं; और शेष दस काल सहकारी क्रिया के योग से बनने के कारण संयुक्त काल कहे जाते हैं। कोई-कोई वैयाकरण केवल पहले छः कालों को यथार्थ 'काल' मानते हैं और पिछले दस कालों को संयुक्त क्रियाओं में गिनते हैं क्योंकि इनकी रचना दो क्रियाओं के मेल से होती है। पहले ( अं० ७४—टी० में ) कहा जा चुका है कि हिंदी संस्कृत के समान रूपांतरशील अथवा संयोगात्मक भाषा नहीं* है, इसलिए इसमें शब्दों के

* हिंदुस्तान की और और आर्यभाषाओं—मराठी, गुजराती, बँगला, आदि—की भी यही अवस्था है।

समासों को कभी-कभी, सुभीते के लिए, उनका रूपांतर मान लेते हैं। इसके सिवा हिंदी में 'संयुक्त क्रियाएँ' अलग मानने की चाल पुरानी है जिसका कारण यह है कि कुछ संयुक्त क्रियाएँ कुछ विशेष कालों में ही आती हैं और कई एक संयुक्त क्रियाएँ संज्ञाओं के मेल से बनती हैं। इस विषय का विशेष विचार आगे ( अं० ४०० में ) किया जायगा। जिन कालों को 'संयुक्त काल' कहते हैं, वे कृदंतों के साथ केवल एक ही सहकारी क्रिया के मेल से बनते हैं और उनसे संयुक्त क्रियाओं के विशेष अर्थ—आवश्यकता, शक्ति आरंभ, अवकाश, आदि—सूचित नहीं होते, इसलिए संयुक्त कालों को संयुक्त क्रियाओं से अलग मानते हैं। 'संयुक्त काल' शब्द के विषय में किसी किसी को जो आक्षेप है उसके संबंध में केवल इतना ही कहना है कि 'अनिश्चित' नाम की अपेक्षा कुछ भी सार्थक नाम रखने से उसका उल्लेख करने में अधिक सुभीता है।

## १—कर्तृवाच्य।

३८१—पहले वर्ग के चारों कालों के कर्तृवाच्य के रूप नीचे लिखे अनुसार बनते हैं—

( १ ) संभाव्य भविष्यत् काल बनाने के लिए धातु में ये प्रत्यय जोड़े जाते हैं—

| पुरुष | एकवचन | बहुवचन |
|---|---|---|
| उ० पु० | ऊँ | एँ |
| म० पु० | ए | ओ |
| अ० पु० | ए | एँ |

( अ ) यदि धातु अकारांत हो तो ये प्रत्यय 'अ' के स्थान में लगाये जाते हैं, जैसे, 'लिख' से 'लिखूँ', 'कह' से कहे, 'बोल' से 'बोलें' इत्यादि।

(आ) यदि धातु के अंत में आकार वा ओकार हो तो 'ऊँ' और 'ओ' को छोड़ शेष प्रत्ययों के पहले विकल्प से 'व' का आगम होता है, जैसे 'खा' से खाए वा खावे, 'गा' से गाए वा गावे, 'खो' से खोए वा खोवे इत्यादि। ईकारांत और ऊकारांत धातुओं में जब विकल्प से 'व' का आगम नहीं होता तब उनका अंत्य स्वर ह्रस्व हो जाता है, जैसे जिऊँ, जिओ, पिए वा पीवे, सिएँ वा सीवें, छुए वा छूवे।

(इ) एकारांत धातुओं में ऐं और ओ को छोड़ शेष प्रत्ययों के पहले व का आगम होता है; जैसे, सेवे, खेवें, देवें इत्यादि।

(ई) देना और लेना क्रियाओं के धातुओं में विकल्प से (अ) और (इ) के अनुसार प्रत्ययों का आगम होता है; जैसे, दूँ, (दउँ) दे (देवे), दो (देवो) लूँ ले (लेवे), लो (लेवो)।

(उ) आकारांत धातुओं के परे ए और एँ के स्थान में विकल्प से क्रमशः य और यें आते हैं; जैसे जाए, जाएँ जाय, जायँ इत्यादि।

(ऊ) 'होना' के ऊपर लिखे नियमों के विरुद्ध होते हैं। वे आगे दिये जायँगे।

[ सू०—कई लेखक लावो, लिवें, जावे जाव, आदि रूप लिखते हैं, पर ये अशुद्ध हैं। ]

(२) सामान्य भविष्यत् काल की रचना के लिये संभाव्य भविष्यत् के प्रत्येक पुरुष में पुल्लिंग एकवचन के लिए गा, पुल्लिंग बहुवचन के लिए गे, स्त्रीलिंग एकवचन तथा बहुवचन के लिए गी लगाते हैं, जैसे, जाऊँगा, जायँगे, जायगी, जाओगी, आदि।

[ सू०—'भाषा-प्रभाकर' में स्त्रीलिंग बहुवचन का चिह्न गीं लिखा है, परंतु भाषा में 'गी' ही का प्रचार है और स्वयं वैयाकरण ने जो उदाहरण दिये हैं उनमें भी 'गी' ही आया है। इस प्रत्यय के संबंध में हमने जो नियम दिया है वह किलारे-हिंद और पं० रामजसन के व्याकरणों में पाया जाता है। सामान्य भविष्यत् का प्रत्यय 'गा' संस्कृत—'गतः' प्राकृ०—'गओ' से निकला हुआ जान पड़ता है। क्योंकि यह लिंग और वचन के अनुसार बदलता है तथा इसके और मूल क्रिया के बीच में 'ही' अव्यय आ सकता है। (अं०—२२०)।

(३) प्रत्यक्ष विधि का रूप संभाव्य भविष्यत के रूप के समान होता है; दोनों में केवल मध्यम पुरुष के एकवचन का अंतर है। विधि का मध्यम पुरुष एकवचन धातु ही के समान होता है, जैसे 'कहना' 'कह' 'जाना' से 'जा', इत्यादि।

सू०—'शकु०' में विधि के मध्यम पुरुष एकवचन का रूप संभाव्य भविष्यत ही के समान आया है जैसे, कण्व—हे बेटी, मेरे नित्य कर्म में विघ्न मत डाले।

मत करियो। (प्रेम०)। पिता इस बात को मेरे ही समान गिनियो। (शकु०)।

(ख) 'आप' के साथ आदर-सूचक विधि का दूसरा रूप आता है [(१) ऊ]। जैसे, 'आप यहाँ न आइयेगा।' 'आप न आइयो' शिष्ट प्रयोग नहीं है।

(ग) आदर-सूचक विधि में 'य' के पश्चात् इए और इयो बहुधा क्रम से ए और यो हो जाते हैं, जैसे कीजे, दीजे, कीजो, पीजो, हूजे आदि। ये रूप अक्सर कविता में आते हैं; जैसे 'कह गिरधर कविराय कहो अब कैसी कीजै। जल भारी है पयो कहो अब कैसे पीजै।' स्वावलम्ब हम सब को दीजे। (भारत०)। 'सीखा सत्य धर्म से अनमन। (सर०)।

सू०—किसी-किसी का मत है कि 'इये' का 'इए' लिखना चाहिये, अर्थात् 'चाहिये' 'कीजिये', आदि शब्द 'चाहिए' 'कीजिए', रूप में लिखे जावें। इस मत का प्रचार थोड़े ही वर्षों से हुआ है और कई लोग इसके विरोधी भी हैं। इस वर्ण-विन्यास के प्रवर्तक पं० महावीर प्रसाद जी द्विवेदी हैं जिनके प्रभाव से इसका महत्व बहुत बढ़ गया है। स्थानाभाव के कारण यहाँ दोनों पक्षों के वादों का विचार नहीं कर सकते पर मत को ग्रहण करने में विशेष कठिनाइयाँ यह है कि यदि 'कीजिये' को 'कीजिए' लिखें तो फिर 'कीजियो' किस रूप में लिखा जायगा? यदि 'कीजियो' का 'कीजिओ' लिखें तो 'लिये' का 'लिए' लिखना चाहिये और जो एक का 'कीजिए' और दूसरे का 'कीजियो' लिखें तो प्रायः एक प्रकार के दोनों रूपों को इस प्रकार भिन्न-भिन्न लिखने से अवश्य ही भ्रम उत्पन्न होगा। इस प्रकार के दोनों भ्रमजनक रूप भारत-भारती में पाये जाते हैं, जैसे,

'इस देश को हे दीनबन्धो! आप फिर अपनाइए,
भगवान्! भारतवर्ष को फिर पुण्य भूमि बनाइए।
'दाता! तुम्हारी जय रहे, हमको दया कर दीजियो,
माता! मरे हा! हा! हमारी भीख ही सुध लीजियो।

हम अपने मत के समर्थन में भारत-मित्र-संपादक पं० अंबिका प्रसाद वाजपेयी के एक लेख का कुछ अंश यहाँ उद्धृत करते हैं—

'अब' 'चाहिये' और 'लिये' जैसे शब्दों पर विचार करना चाहिये। हिंदी शब्दों में इकार के बाद स्वतः यकार का उच्चारण होता है, जैसा किया, दिया, आदि से स्पष्ट है। इसके सिवा 'हानि' शब्द इकारांत है। इसका बहुवचन में 'हानिओं' न होकर 'हानियों' रूप होता है। × × × सच तो यों है कि हिंदी की प्रकृति इकार के बाद यकार उच्चारण करने की है। इसलिए 'चाहिये', 'लिये' 'दीजिये', जैसे शब्दों के अंत में एकार न लिखकर 'येकार' लिखना चाहिये।'

१८०—संयुक्त कालों की रचना में 'होना' सहकारी क्रिया के रूपों का काम पड़ता है, इसलिए ये रूप आगे दिये जाते हैं। हिंदी में 'होना' क्रिया के दो अर्थ हैं—( १ ) स्थिति ( २ ) विकार। पहले अर्थ में इस क्रिया के केवल दो काल होते हैं। दूसरे अर्थ में इसकी काल-रचना और क्रियाओं के समान होती है; पर इसके कुछ कालों से पहला अर्थ भी सूचित होता है।

## होना ( स्थितिदर्शक )

### ( १ ) सामान्य वर्तमानकाल

कर्ता—पुल्लिंग व स्त्रीलिंग

| | एकवचन | बहुवचन |
|---|---|---|
| उ० पु० | मैं हूँ | हम हैं |
| म० पु० | तू है | तुम हो |
| अ० पु० | वह है | वे हैं |

### ( २ ) सामान्य भूतकाल

कर्ता—पुल्लिंग

| | एकवचन | बहुवचन |
|---|---|---|
| उ० पु० | मैं था | हम थे |
| म० पु० | तू था | तुम थे |
| अ० पु० | वह था | वे थे |

कर्ता स्त्रीलिंग

| | एकवचन | बहुवचन |
|---|---|---|
| | थी | थीं |

## होना ( विकारदर्शक )

### ( १ ) संभाव्य भविष्यत्-काल

कर्त्ता—पुल्लिंग वा स्त्रीलिंग

| | |
|---|---|
| १—मैं होऊँ | हम हों, होवें |
| २—तू हो, होवे | तुम होओ, हो |
| ३—वह हो, होवे | वे हों, होवें |

### ( २ ) सामान्य-भविष्यत्-काल

कर्त्ता—पुल्लिंग

| | |
|---|---|
| १—मैं होऊँगा | हम होंगे, होवेंगे |
| २—तू होगा, होवेगा | तुम होओगे, होगे |
| ३—वह होगा, होवेगा | वे होंगे होवेंगे |

कर्त्ता—स्त्रीलिंग

| | |
|---|---|
| १—मैं होऊँगी | हम होंगी, होवेंगी |
| २—तू होगी, होवेगी | तुम होओगी, होगी |
| ३—वह होगी, होवेगी | वे होंगी, होवेंगी |

### ( ३ ) सामान्य संकेतार्थ

कर्त्ता—पुल्लिंग

| एकवचन | बहुवचन |
|---|---|
| १—मैं होता | हम होते |
| २—तू होता | तुम होते |
| ३—वह होता | वे होते |

कर्त्ता—स्त्रीलिंग

| | |
|---|---|
| १—३ होती | होतीं |

सू०—"होना" ( विकार-दर्शक ) के शेष रूप आगे यथास्थान दिये जायँगे।

१८८—दूसरे वर्ग के पूर्ण कर्तृवाच्य काल वर्तमानकालिक कृदंत के साथ

"होना" सहकारी क्रिया के ऊपर लिखे कालों के रूप जोड़ने से बनते हैं। स्थितिदर्शक सामान्य वर्तमान काल और विकार-दर्शक संभाव्य भविष्यत्काल को छोड़ सहकारी क्रिया के शेष कालों के रूप कर्ता के पुरुष-लिंग-वचनानुसार बदलते हैं।

( १ ) सामान्य संकेतार्थ वर्तमानकालिक कृदंत को कर्ता के पुरुष लिंग वचनानुसार बदलने से बनता है। इसके साथ सहायक क्रिया नहीं आती, जैसे मैं आता, वह आती, हम आते, वे आतीं, इत्यादि।

( २ ) सामान्य वर्तमान वर्तमान कालिक कृदंत के साथ स्थितिदर्शक सहकारी क्रिया के सामान्य वर्तमानकाल के रूप जोड़ने से बनता है जैसे, मैं आता हूँ, वह आती है, तुम आती हो इत्यादि।

( अ ) सामान्य वर्तमानकाल के साथ "नहीं" आने से बहुधा सहकारी क्रिया का लोप हो जाता है; जैसे, "दो भाइयों में भी परस्पर अब नहीं पटती नहीं" ( भारत० )।

( ३ ) अपूर्ण भूतकाल बनाने के लिये कृदंत के साथ स्थितिदर्शक सहकारी क्रिया के सामान्य भूतकाल के रूप ( था ) जोड़ते हैं, जैसे, मैं आता था तू आती थी, वह आती थी वे आती थीं इत्यादि।

( अ ) जब इस काल से भूतकाल के अभ्यास का बोध होता है। तब बहुधा सहकारी क्रिया का लोप कर देते हैं, जैसे "मैं बराबर नियमपूर्वक स्वाधीनता के लिये महाराज से प्रार्थना करता तो वह कहते अभी सब्र करो" ( विचित्र० )।

( आ ) बोलचाल की कविता में कभी-कभी संभाव्य भविष्य के आगे स्थितिदर्शक सहकारी क्रिया के रूप जोड़कर सामान्य वर्तमान और अपूर्ण भूतकाल बनाते हैं, जैसे, 'कहाँ जावे है वह प्राणी।' ( एकांत )।

पूर्व सुधाकर—कलक मनोहर दिखलावे था सर के तीरे। ( हिं० प्र० )। इसका प्रचार अब घट रहा है।

( ४ ) वर्तमानकालिक कृदंत के साथ विकार-दर्शक सहकारी क्रिया के संभाव्य-भविष्यत्काल के रूप लगाने से संभाव्य-वर्तमान काल बनता है; जैसे, मैं आता होऊँ, वह आता हो, वे आती हों।

( ५ ) वर्तमानकालिक कृदंत के साथ सहकारी क्रिया के सामान्य-भविष्यत् के रूप लगाने से संदिग्ध वर्तमान काल बनता है; जैसे, मैं जाता होऊँगा, वह जाता होगा, वे जाती होंगी।

( ६ ) अपूर्ण संकेतार्थ काल बनाने के लिये वर्तमानकालिक कृदंत के साथ सामान्य संकेतार्थ काल के रूप लगाये जाते हैं; जैसे, आज दिन यदि बढ़ई हल न तैयार करते होते तो हमारी क्या दशा होती।

( अ ) इस काल का प्रचार अधिक नहीं। इसके बदले बहुधा सामान्य संकेतार्थ आता है। इस काल में 'होना' क्रिया का प्रयोग नहीं होता क्योंकि उसके साथ 'होता' शब्द निरर्थक द्विरुक्ति होती है।

३८६—तीसरे वर्ग के पाँचों कर्तृवाच्य काल भूतकालिक कृदंत के साथ 'होना' सहायक क्रिया के पूर्वोक्त पाँचों कालों के रूप जोड़ने से बनते हैं। इन कालों में 'बकना' वर्ग की क्रियाओं को छोड़कर शेष सकर्मक क्रियाएँ कर्मणिप्रयोग या भावेप्रयोग में आती हैं ( अं०—३६६—३६८ )। यहाँ केवल कर्तरिप्रयोग के उदाहरण दिये जाते हैं—

( १ ) सामान्य भूतकाल भूतकालिक कृदंत में कर्त्ता के पुरुष-लिंग-वचनानुसार रूपांतर करने से बनता है। इसके साथ सहकारी क्रिया नहीं आती; जैसे, मैं आया, हम आये, वह सोया, वे सोईं।

( २ ) आसन्न-भूत बनाने के लिए भूतकालिक कृदंत के साथ सहकारी क्रिया के सामान्य वर्तमान के रूप जोड़ते हैं; जैसे, मैं सोया हूँ, वह सोया है, तू आया है, वे आई हैं।

( ३ ) पूर्णभूतकाल भूतकालिक कृदंत के साथ सहकारी क्रिया के सामान्य भूतकाल का रूप जोड़कर बनाया जाता है; जैसे, मैं आया था, वह आई थी, तुम सोती थीं, हम सोती थीं।

( ४ ) भूतकालिक कृदंत के साथ सहकारी क्रिया के संभाव्य भविष्यत् काल के रूप जोड़ने से संभाव्य भूतकाल बनता है; जैसे, मैं सोया होऊँ, तू सोया हो; वह आई हो, हम आई हों।

( ५ ) भूतकालिक कृदंत के साथ सहकारी क्रिया के सामान्य भविष्यत्-काल के रूप जोड़ने से संदिग्ध भूतकाल बनता है; जैसे, मैं आया होऊँगा, वह आया होगा, वे आई होंगी।

( ९ ) पूर्ण संकेतार्थ काल बनाने के लिए भूतकालिक कृदंत के साथ सामान्य संकेतार्थ काल के रूप लगाये जाते हैं, जैसे, 'जो तू एक बार भी जी से पुकारा होता तो मेरी पुकार तीर की तरह तारों के पार पहुँची होती'। ( गुटका )।

३१०—आकारांत क्रियाओं में पुरुष के कारण भेद नहीं पड़ता, जैसे, मैं गया, तू गया, वह गया। जब उनके साथ सहकारी क्रिया आती है तब स्त्रीलिंग के बहुवचन का रूपांतर केवल सहकारी क्रिया में होता है; जैसे जाती हूँ, हम जाती हैं, वे जाती थीं।

३११—उत्तम पुरुष, स्त्रीलिंग बहुवचन के रूप बहुधा ( सं०—१२८-क) बोल-चाल में पुल्लिंग ही के समान होते हैं। राजा शिवप्रसाद का यही मत है और भाषा में इसके प्रयोग मिलते हैं, जैसे गौतमी—हम जाते हैं ( शकु० )। रानी—अब हम महल में जाते हैं। ( कर्पूर० )।

३१२—आगे कर्तृवाच्य के सब कालों में तीन क्रियाओं के रूप दिये जाते हैं। इन क्रियाओं में एक अकर्मक, एक सहकारी और एक सकर्मक है। अकर्मक क्रिया हलंत धातु की और सकर्मक क्रिया स्वरांत धातु की है। सहकारी 'होना' क्रिया के कुछ रूप अनियमित होते हैं—

( अकर्मक 'चलना' क्रिया ( कर्तृवाच्य )

| | |
|---|---|
| धातु | चल ( हलंत ) |
| कर्तृवाचक संज्ञा | चलनेवाला |
| वर्तमानकालिक कृदंत | चलता हुआ |
| भूतकालिक कृदंत | चला हुआ |
| पूर्वकालिक कृदंत | चल, चलकर |
| तात्कालिक कृदंत | चलते ही |
| अपूर्ण क्रियाद्योतक कृदंत | चलते हुए |
| पूर्ण क्रियाद्योतक कृदंत | चले हुए |

## ( क ) धातु से बने-हुए काल

कर्तरिप्रयोग

( १ ) संभाव्य भविष्यत् काल

कर्त्ता—पुल्लिंग वा स्त्रीलिंग

| एकवचन | बहुवचन |
|---|---|
| १ मैं चलूँ | हम चलें |
| २ तू चले | तुम चलो |
| ३ वह चले | वे चलें |

( २ ) सामान्य भविष्यत्-काल

कर्त्ता—पुल्लिंग

| | |
|---|---|
| १ मैं चलूँगा | हम चलेंगे |
| २ तू चलेगा | तुम चलोगे |
| ३ वह चलेगा | वे चलेंगे |

कर्त्ता—स्त्रीलिंग

| | |
|---|---|
| १ मैं चलूँगी | हम चलेंगी |
| २ तू चलेगी | तुम चलोगी |
| ३ वह चलेगी | वे चलेंगी |

( ३ ) प्रत्यक्ष विधिकाल ( साधारण )

कर्त्ता—पुल्लिंग वा स्त्रीलिंग

| | |
|---|---|
| १ मैं चलूँ | हम चलें |
| २ तू चले | तुम चलो |
| ३ वह चले | वे चलें |

( आदर-सूचक )

| | |
|---|---|
| २× | आप चलिये या चलियगा |

( ४ ) परोक्ष विधिकाल ( साधारण )

| | |
|---|---|
| २ तू चलना वा चलियो | तुम चलना वा चलियो |

( आदर-सूचक )

| | |
|---|---|
| २× | आप चलियेगा |

## ( ख ) वर्तमानकालिक कृदन्त से बने हुए काल

कर्तरिप्रयोग

### ( १ ) सामान्य संकेतार्थकाल

कर्ता—पुल्लिंग

| एकवचन | बहुवचन |
|---|---|
| १ मैं चलता | हम चलते |
| २ तू चलता | तुम चलते |
| ३ वह चलता | वे चलते |

कर्ता—स्त्रीलिंग

| | |
|---|---|
| १ मैं चलती | हम चलतीं |
| २ तू चलती | तुम चलतीं |
| ३ वह चलती | वे चलतीं |

### ( २ ) सामान्य वर्तमानकाल

कर्ता—पुल्लिंग

| | |
|---|---|
| १ मैं चलता हूँ | हम चलते हैं |
| २ तू चलता है | तुम चलते हो |
| ३ वह चलता है | वे चलते हैं |

कर्ता—स्त्रीलिंग

| | |
|---|---|
| १ मैं चलती हूँ | हम चलती हैं |
| २ तू चलती है | तुम चलती हो |
| ३ वह चलती है | वे चलती हैं |

### ( ३ ) अपूर्ण भूतकाल

कर्ता—पुल्लिंग

| | |
|---|---|
| १ मैं चलता था | हम चलते थे |
| २ तू चलता था | तुम चलते थे |
| ३ वह चलता था | वे चलते थे |

कर्त्ता—स्त्रीलिंग

| एकवचन | बहुवचन |
|---|---|
| १ मैं चलती थी | हम चलती थीं |
| २ तू चलती थी | तुम चलती थीं |
| ३ वह चलती थी | वे चलती थीं |

( ४ ) संभाव्य वर्तमानकाल

कर्त्ता—पुल्लिंग

| | |
|---|---|
| १ मैं चलता होऊँ | हम चलते हों |
| २ तू चलता हो | तुम चलते होओ |
| ३ वह चलता हो | वे चलते हों |

कर्त्ता—स्त्रीलिंग

| | |
|---|---|
| १ मैं चलती होऊँ | हम चलती हों |
| २ तू चलती हो | तुम चलती होओ |
| ३ वह चलती हो | वे चलती हों |

( ५ ) संदिग्ध वर्तमानकाल

कर्त्ता—पुल्लिंग

| | |
|---|---|
| १ मैं चलता होऊँगा | हम चलते होंगे |
| २ तू चलता होगा | तुम चलते होंगे |
| ३ वह चलता होगा | वे चलते होंगे |

कर्त्ता—स्त्रीलिंग

| | |
|---|---|
| १ मैं चलती होऊँगी | हम चलती होंगी |
| २ तू चलती होगी | तुम चलती होगी |
| ३ वह चलती होगी | वे चलती होंगी |

( ६ ) अपूर्ण संकेतार्थ

कर्त्ता—पुल्लिंग

| | |
|---|---|
| १ मैं चलता होता | हम चलते होते |

| एकवचन | बहुवचन |
|---|---|
| २ तू चलता होता | तुम चलते होते |
| ३ वह चलता होता | वे चलते होते |

कर्त्ता—स्त्रीलिंग

| एकवचन | बहुवचन |
|---|---|
| १ मैं चलती होती | हम चलती होतीं |
| २ तू चलती होती | तुम चलती होतीं |
| ३ वह चलती होती | वे चलती होतीं |

## ( ग ) भूतकालिक कृदन्त से बने हुए काल

कर्तरिप्रयोग

( १ ) सामान्य भूतकाल

कर्त्ता—पुल्लिंग

| एकवचन | बहुवचन |
|---|---|
| १ मैं चला | हम चले |
| २ तू चला | तुम चले |
| ३ वह चला | वे चले |

कर्त्ता—स्त्रीलिंग

| एकवचन | बहुवचन |
|---|---|
| १ मैं चली | हम चलीं |
| २ तू चली | तुम चलीं |
| ३ वह चली | वे चलीं |

( २ ) आसन्न भूतकाल

कर्त्ता—पुल्लिंग

| एकवचन | बहुवचन |
|---|---|
| १ मैं चला हूँ | हम चले हैं |
| २ तू चला है | तुम चले हो |
| ३ वह चला है | वे चले हैं |

कर्त्ता—स्त्रीलिंग

| एकवचन | बहुवचन |
|---|---|
| १ मैं चली हूँ | हम चली हैं |
| २ तू चली है | तुम चली हो |
| ३ वह चली है | वे चली हैं |

### ( ३ ) पूर्ण भूतकाल

कर्त्ता—पुल्लिंग

| एकवचन | बहुवचन |
|---|---|
| १ मैं चला था | हम चले थे |
| २ तू चला था | तुम चले थे |
| ३ वह चला था | वे चले थे |

कर्त्ता—स्त्रीलिंग

| | |
|---|---|
| १ मैं चली थी | हम चली थीं |
| २ तू चली थी | तुम चली थीं |
| ३ वह चली थी | वे चली थीं। |

### ( ४ ) संभाव्य भूतकाल

कर्त्ता—पुल्लिंग

| | |
|---|---|
| १ मैं चला होऊँ | हम चले हों |
| २ तू चला हो | तुम चले होओ |
| ३ वह चला हो | वे चले हों |

कर्त्ता—स्त्रीलिंग

| | |
|---|---|
| १ मैं चली होऊँ | हम चली हों |
| २ तू चली हो | तुम चली होओ |
| ३ वह चली हो | वे चली हों |

### ( ५ ) संदिग्ध भूतकाल

कर्त्ता—पुल्लिंग

| | |
|---|---|
| १ मैं चला होऊँगा | हम चले होंगे |
| २ तू चला होगा | तुम चले होगे |
| ३ वह चला होगा | वे चले होंगे |

कर्त्ता—स्त्रीलिंग

| | |
|---|---|
| १ मैं चली होऊँगी | हम चली होंगी |

| एकवचन | बहुवचन |
|---|---|
| २ तू चली होगी | तुम चली होगी |
| ३ वह चली होगी | वे चली होंगी |

(५) पूर्ण संकेतार्थ

कर्ता—पुल्लिंग

| | |
|---|---|
| १ मैं चला होता | हम चले होते |
| २ तू चला होता | तुम चले होते |
| ३ वह चला होता | वे चले होते |

कर्ता—स्त्रीलिंग

| | |
|---|---|
| १ मैं चली होती | हम चली होतीं |
| २ तू चली होती | तुम चली होतीं |
| ३ वह चली होती | वे चली होतीं |

---

(सहकारी) 'होना' (विकार-दर्शक) क्रिया* (कर्तृवाच्य)

| | | |
|---|---|---|
| धातु | ... ... | हो (स्वरांत) |
| कर्तृवाचक संज्ञा | | होनेवाला |
| वर्तमानकालिक कृदंत | ... | ...होता-हुआ |
| भूतकालिक कृदंत | ... | ... हुआ |
| पूर्वकालिक कृदंत | ... | ...हो, होकर |
| तात्कालिक कृदंत | ... | होते ही |
| अपूर्ण क्रियाद्योतक कृदंत | ... | ...होते हुए |
| पूर्ण क्रियाद्योतक कृदंत | ... | हुए |

---

* इस क्रिया के कुछ रूप अनियमित हैं (अं.—१८८ क)।

## ( क ) धातु से बने हुए काल

कर्तरिप्रयोग

( १ ) संभाव्य भविष्यत्-काल

( २ ) सामान्य भविष्यत्-काल

सू०—इन कालों के रूप ३८७ वें अंक में दिये गये हैं।

( ३ ) प्रत्यक्ष विधिकाल ( साधारण )

कर्त्ता पुल्लिंग वा स्त्रीलिंग

| एकवचन | बहुवचन |
|---|---|
| १ मैं होऊँ | हम हों, होवें |
| २ तू हो | तुम होओ, हो |
| ३ वह हो, होवे | वे हों, होवें |

( आदर-सूचक )

| | |
|---|---|
| २ × | आप हूजिये वा हूजियेगा |

( ४ ) परोक्ष विधिकाल ( साधारण )

| | |
|---|---|
| २ तू होना वा हूजियो | तुम होना वा हूजियो |

आदर-सूचक

| | |
|---|---|
| २ × | आप हूजियेगा |

## ( ख ) वर्तमानकालिक कृदंत से बने हुए काल

कर्तरिप्रयोग

( १ ) सामान्य संकेतार्थ काल

सू०—इस काल के रूपों के लिए ३८७ वाँ अंक देखो।

( २ ) सामान्य वर्तमानकाल

कर्त्ता—पुल्लिंग

| एकवचन | बहुवचन |
|---|---|
| १ मैं होता हूँ | हम होते हैं |

| एकवचन | बहुवचन |
|---|---|
| २ मैं तू होता है | तुम होते हो |
| ३ वह होता है | वह होते हैं |

कर्त्ता—स्त्रीलिंग

| एकवचन | बहुवचन |
|---|---|
| १ मैं होती हूँ | हम होती हैं |
| २ तू होती है | तुम होती हो |
| ३ वह होती है | वे होती हैं |

( ३ ) अपूर्ण—भूतकाल

कर्त्ता—पुल्लिंग

| एकवचन | बहुवचन |
|---|---|
| १ मैं होता था | हम होते थे |
| २ तू होता था | तुम होते थे |
| ३ वह होता था | वे होते थे |

कर्त्ता—स्त्रीलिंग

| एकवचन | बहुवचन |
|---|---|
| १ मैं होती थी | हम होती थीं |
| २ तू होती थी | तुम होती थीं |
| ३ वह होती थी | वे होती थीं |

( ४ ) संभाव्य वर्तमानकाल

कर्त्ता—पुल्लिंग

| एकवचन | बहुवचन |
|---|---|
| १ मैं होता होऊँ | हम होते हों |
| २ तू होता हो | तुम होते होओ |
| ३ वह होता हो | वे होते हों |

कर्त्ता—स्त्रीलिंग

| एकवचन | बहुवचन |
|---|---|
| १ मैं होती होऊँ | हम होती हों |
| २ तू होती हो | तुम होती होओ |
| ३ वह होती हो | वे होती हों |

( ५ ) संदिग्ध वर्तमानकाल

कर्त्ता—पुल्लिंग

| एकवचन | बहुवचन |
|---|---|
| १ मैं होता होऊँगा | हम होते होंगे |

| एकवचन | बहुवचन |
|---|---|
| २ तू होता होगा | तुम होते होगे |
| ३ वह होता होगा | वे होते होंगे |

कर्ता—स्त्रीलिंग

| | |
|---|---|
| १ मैं होती होऊँगी | हम होती होंगी |
| २ तू होती होगी | तुम होती होगी |
| ३ वह होती होगी | वे होती होंगी |

अपूर्ण संकेतार्थ-काल

सू॰—इस काल में 'होना' क्रिया के रूप नहीं होते।

## ( ग ) भूतकालिक कृदंत से बने हुए काल

कर्तरिप्रयोग

### ( १ ) सामान्य भूतकाल

कर्ता—पुल्लिंग

| | |
|---|---|
| १ मैं हुआ | हम हुए |
| २ तू हुआ | तुम हुए |
| ३ वह हुआ | वे हुए |

कर्ता—स्त्रीलिंग

| | |
|---|---|
| १ मैं हुई | हम हुईं |
| २ तू हुई | तुम हुईं |
| ३ वह हुई | वे हुईं |

### ( २ ) आसन्न-भूतकाल

कर्ता—पुल्लिंग

| | |
|---|---|
| १ मैं हुआ हूँ | हम हुए हैं |
| २ तू हुआ है | तुम हुए हो |
| ३ वह हुआ है | वे हुए हैं |

कर्ता—स्त्रीलिंग

| | |
|---|---|
| १ मैं हुई हूँ | हम हुई हैं |

| एकवचन | बहुवचन |
|---|---|
| २ तू हुई है | तुम हुई हो |
| ३ वह हुई है | वे हुई हैं |

### ( ३ ) पूर्ण भूतकाल

कर्ता—पुल्लिंग

| एकवचन | बहुवचन |
|---|---|
| १ मैं हुआ था | हम हुए थे |
| २ तू हुआ था | तुम हुए थे |
| ३ वह हुआ था | वे हुए थे |

कर्ता—स्त्रीलिंग

| एकवचन | बहुवचन |
|---|---|
| १ मैं हुई थी | हम हुई थीं |
| २ तू हुई थी | तुम हुई थीं |
| ३ वह हुई थी | वे हुई थीं |

### ( ४ ) संभाव्य भूतकाल

कर्ता—पुल्लिंग

| एकवचन | बहुवचन |
|---|---|
| १ मैं हुआ होऊँ | हम हुए हों |
| २ तू हुआ हो | तुम हुए होओ |
| ३ वह हुआ हो | वे हुए हों |

कर्ता—स्त्रीलिंग

| एकवचन | बहुवचन |
|---|---|
| १ मैं हुई होऊँ | हम हुई हों |
| २ तू हुई हो | तुम हुई होओ |
| ३ वह हुई हो | वे हुई हों |

### ( ५ ) संदिग्ध भूतकाल

कर्ता—पुल्लिंग

| एकवचन | बहुवचन |
|---|---|
| १ मैं हुआ होऊँगा | हम हुए होंगे |
| २ तू हुआ होगा | तुम हुए होगे |
| ३ वह हुआ होगा | वे हुए होंगे |

कर्ता—स्त्रीलिंग

| एकवचन | बहुवचन |
| --- | --- |
| १ मैं हुई होऊँगी | हम हुई होंगी |
| २ तू हुई होगी | तुम हुई होगी |
| ३ वह हुई होगी | वे हुई होंगी |

( ६ ) पूर्ण संकेतार्थकाल

कर्ता—पुल्लिंग

| | |
| --- | --- |
| १ मैं हुआ होता | हम हुए होते |
| २ तू हुआ होता | तुम हुए होते |
| ३ वह हुआ होता | वे हुए होते |

कर्ता—स्त्रीलिंग

| | |
| --- | --- |
| १ मैं हुई होती | हम हुई होतीं |
| २ तू हुई होती | तुम हुई होतीं |
| ३ वह हुई होती | वे हुई होतीं |

---

## सकर्मक 'पाना' क्रिया ( कर्तृवाच्य )

| | |
| --- | --- |
| धातु | पा ( स्वरांत ), |
| कर्तृवाचक संज्ञा | पानेवाला |
| वर्तमानकालिक कृदंत | पाता हुआ |
| भूतकालिक कृदंत | पाया हुआ |
| पूर्वकालिक कृदंत | पा, पाकर |
| तात्कालिक कृदंत | पाते ही |
| अपूर्ण क्रियाद्योतक कृदंत | पाये हुए |

## ( क ) धातु से बने हुए काल

कर्तरि—प्रयोग

### ( १ ) संभाव्य भविष्यत् काल

कर्ता—पुंलिंग वा स्त्रीलिंग

| एकवचन | बहुवचन |
|---|---|
| १ मैं पाऊँ | हम पावें, पावें, पावें |
| २ तू पाए, पावे, पाय | तुम पाओ |
| ३ वह पाए, पावे पाय | वे पावें, पावें, पावें |

### ( २ ) सामान्य भविष्यत् काल

कर्ता—पुंलिंग

| | |
|---|---|
| १ मैं पाऊँगा | हम पाएँगे, पावेंगे, पावेंगे |
| २ तू पाएगा, पावेगा पायगा | तुम पाओगे |
| ३ वह पाएगा पावेगा पायगा | वे पाएँगे पावेंगे, पावेंगे |

कर्ता—स्त्रीलिंग

| | |
|---|---|
| १ मैं पाऊँगी | हम पाएँगी पावेंगी, पावेंगी |
| २ तू पाएगी, पावेगी पायगी | तुम पाओगी |
| ३ वह पाएगी, पावेगी, पायगी | वे पाएँगी पावेंगी पावेंगी |

### ( ३ ) प्रत्यक्ष-विधिकाल ( साधारण )

कर्ता – पुंलिंग वा स्त्रीलिंग

| | |
|---|---|
| १ मैं पाऊँ | हम पाएँ पावें, पावें |
| २ तू पा | तुम पाओ |
| ३ वह पाए, पावे, पाय | वे पाएँ, पावें, पावें |

( आदर-सूचक )

| | |
|---|---|
| २ × | आप पाइये वा पाइयेगा |

### ( ४ ) परोक्ष-विधिकाल ( साधारण )

| | |
|---|---|
| २ तू पाना वा पाइयो | तुम पाना वा पाइयो |

( आदर-सूचक )

| | एकवचन | बहुवचन |
|---|---|---|
| २ | × | आप पाइयेगा |

## ( ख ) वर्तमानकालिक कृदंत से बने हुए काल

कर्तरि प्रयोग

### ( १ ) सामान्य संकेतार्थकाल

कर्ता—पुल्लिंग

| | |
|---|---|
| १ मैं पाता | हम पाते |
| २ तू पाता | तुम पाते |
| ३ वह पाता | वे पाते |

कर्ता—स्त्रीलिंग

| | |
|---|---|
| १ मैं पाती | हम पातीं |
| २ तू पाती | तुम पातीं |
| ३ वह पाती | वे पातीं |

( सामान्य वर्तमानकाल )

कर्ता—पुल्लिंग

| | |
|---|---|
| १ मैं पाता हूँ | हम पाते हैं |
| २ तू पाता है | तुम पाते हो |
| ३ वह पाता है | वे पाते हैं |

कर्ता—स्त्रीलिंग

| | |
|---|---|
| १ मैं पाती हूँ | हम पाती हैं |
| २ तू पाती है | तुम पाती हो |
| ३ वह पाती है | वे पाती हैं |

### ( ३ ) अपूर्ण भूतकाल

कर्त्ता—पुल्लिंग

| एकवचन | बहुवचन |
|---|---|
| १ मैं पाता था | हम पाते थे |
| २ तू पाता था | तुम पाते थे |
| ३ वह पाता था | वे पाते थे |

कर्त्ता—स्त्रीलिंग

| | |
|---|---|
| १ मैं पाती थी | हम पाती थीं |
| २ तू पाती थी | तुम पाती थीं |
| ३ वह पाती थी | वे पाती थीं |

### ( ४ ) संभाव्य वर्तमानकाल

कर्त्ता—पुल्लिंग

| | |
|---|---|
| १ मैं पाता होऊँ | हम पाते हों |
| २ तू पाता हो | तुम पाते होओ |
| ३ वह पाता हो | वे पाते हों |

कर्त्ता—स्त्रीलिंग

| | |
|---|---|
| १ मैं पाती होऊँ | हम पाती हों |
| २ तू पाती हो | तुम पाती होओ |
| ३ वह पाती हो | वे पाती हों |

### ( ५ ) संदिग्ध वर्तमानकाल

कर्त्ता—पुल्लिंग

| | |
|---|---|
| १ मैं पाता होऊँगा | हम पाते होंगे |
| २ तू पाता होगा | तुम पाते होगे |
| ३ वह पाता होगा | वे पाते होंगे |

कर्त्ता—स्त्रीलिंग

| | |
|---|---|
| १ मैं पाती होऊँगी | हम पाती होंगी |
| २ तू पाती होगी | तुम पाती होगी |
| ३ वह पाती होगी | वे पाती होंगी |

### ( १ ) अपूर्ण संकेतार्थकाल

कर्ता—पुल्लिंग

| | एकवचन | बहुवचन |
|---|---|---|
| १ | मैं पाता होता | हम पाते होते |
| २ | तू पाता होता | तुम पाते होते |
| ३ | वह पाता होता | वे पाते होते |

कर्ता—स्त्रीलिंग

| | एकवचन | बहुवचन |
|---|---|---|
| १ | मैं पाती होती | हम पाती होतीं |
| २ | तू पाती होती | तुम पाती होतीं |
| ३ | वह पाती होती | वे पाती होतीं |

## ( ग ) भूतकालिक कृदंत से बने हुए काल

कर्मणि-प्रयोग

### ( १ ) सामान्य भूतकाल

| कर्म—पुल्लिंग, एकवचन | | कर्म—स्त्रीलिंग, एकवचन | |
|---|---|---|---|
| मैंने या हमने | पाया | मैंने या हमने | पाई |
| तूने या तुमने | | तूने या तुमने | |
| उसने या उन्होंने | | उसने या उन्होंने | |

| कर्म—पुल्लिंग, बहुवचन | | कर्म—स्त्रीलिंग, बहुवचन | |
|---|---|---|---|
| मैंने या हमने | पाये | मैंने या हमने | पाईं |
| तूने या तुमने | | तूने या तुमने | |
| उसने या उन्होंने | | उसने या उन्होंने | |

### ( २ ) आसन्न भूतकाल

| कर्म—पुल्लिंग, एकवचन | | कर्म—स्त्रीलिंग, बहुवचन | |
|---|---|---|---|
| मैंने या हमने | पाया है | मैंने या हमने | पाई |
| तूने या तुमने | | तूने या तुमने | |
| उसने या उन्होंने | | उसने या उन्होंने | |

| कर्म—पुंल्लिंग, बहुवचन | | कर्म—स्त्रीलिंग, बहुवचन | |
|---|---|---|---|
| मैंने या हमने<br>तूने या तुमने<br>उसने या उन्होंने | पाये हैं | मैंने या हमने<br>तूने या तुमने<br>उसने या उन्होंने | पाई हैं |

( ३ ) पूर्ण-भूतकाल

| कर्म—पुंल्लिंग, एकवचन | | कर्म—स्त्रीलिंग, एकवचन | |
|---|---|---|---|
| मैंने या हमने<br>तूने या तुमने<br>उसने या उन्होंने | पाया था | मैंने या हमने<br>तूने या तुमने<br>उसने या उन्होंने | पाई थी |

| कर्म—पुंल्लिंग, बहुवचन | | कर्म—स्त्रीलिंग, बहुवचन | |
|---|---|---|---|
| मैंने या हमने<br>तूने या तुमने<br>उसने या उन्होंने | पाये थे | मैंने या हमने<br>तूने या तुमने<br>उसने या उन्होंने | पाई थीं |

( ४ ) संभाव्य-भूतकाल

| कर्म-पुंल्लिंग | एकवचन | बहुवचन |
|---|---|---|
| मैंने या हमने<br>तूने या तुमने<br>उसने या उन्होंने | पाया हो | पाये हों |

| कर्म-स्त्रीलिंग | एकवचन | बहुवचन |
|---|---|---|
| मैंने या हमने<br>तूने या तुमने<br>उसने या उन्होंने | पाई हो | पाई हों |

( ५ ) संदिग्ध-भूतकाल

| कर्म-पुंल्लिंग | एकवचन | बहुवचन |
|---|---|---|
| मैंने या हमने<br>तूने या तुमने<br>उसने या उन्होंने | पाया होगा | पाये होंगे |

### ( ४ ) संदिग्ध वर्तमानकाल

| एकवचन | बहुवचन |
|---|---|
| १ मैं देखा जाता होऊँगा | हम देखे जाते होंगे |
| २ तू देखा जाता होगा | तुम देखे जाते होंगे |
| ३ वह ,, ,, ,, | वे देखे जाते होंगे |

### ( ५ ) अपूर्ण संकेतार्थकाल

| | |
|---|---|
| १ मैं देखा जाता होता | हम देखे जाते होते |
| २ तू ,, ,, ,, | तुम ,, ,, |
| ३ वह ,, ,, ,, | वे ,, ,, |

## ( ग ) भूतकालिक कृदंत से बने हुए काल

### ( कर्ता पुल्लिंग )

### ( १ ) सामान्य भूतकाल

| | |
|---|---|
| १ मैं देखा गया | हम देखे गए |
| २ तू ,, | तुम ,, |
| ३ वह ,, | वे ,, |

### ( २ ) आसन्न भूतकाल

| | |
|---|---|
| १ मैं देखा गया हूँ | हम देखे गये हैं |
| २ तू देखा गया है | तुम देखे गये हो |
| ३ वह ,, ,, ,, | वे देखे गये हैं |

### ( ३ ) पूर्ण भूतकाल

| | |
|---|---|
| १ मैं देखा गया था | हम देखे गये थे |
| २ तू ,, ,, ,, | तुम ,, ,, ,, |
| ३ वह ,, ,, ,, | वे ,, ,, ,, |

### ( ४ ) संभाव्य भूतकाल

| | |
|---|---|
| १ मैं देखा गया होऊँ | हम देखे गये हों |
| २ तू देखा गया हो | तुम देखे गये हो |
| ३ वह ,, ,, ,, | वे देखे गये हों |

( ५ ) संदिग्ध भूतकाल

| एकवचन | बहुवचन |
|---|---|
| १ मैं देखा गया होऊँगा | हम देखे गये होंगे |
| २ तू देखा गया होगा | तुम देखे गये होगे |
| ३ वह „ „ „ | वे देखे गये होंगे |

पूर्ण संकेतार्थकाल

| एकवचन | बहुवचन |
|---|---|
| १ मैं देखा गया होता | हम देखे गये होते |
| २ तू „ „ „ | तुम „ „ „ |
| ३ वह „ „ | वे „ „ „ |

## ३—भाववाच्य

३१६—भाववाच्य ( अं०—२५१ ) अकर्मक क्रिया के उस रूप को कहते हैं जो कर्मवाच्य के समान होता है। भाववाच्य क्रिया में कर्म नहीं होता और उसका कर्त्ता करण-कारक में आता है। भाववाच्य क्रिया सदैव अन्यपुरुष, पुल्लिंग एकवचन में रहती है जैसे हमसे चला न गया, रात भर किसी से जागा नहीं जाता, इत्यादि।

३१७—भाववाच्य क्रिया सदा भावेप्रयोग में आती है ( अं०—३१८-३ ) और उसका उपयोग अशक्तता के अर्थ में 'न' या 'नहीं' के साथ होता है। भाववाच्य क्रिया सब कालों और कृदंतों में नहीं आती

३१८—जब अकर्मक क्रिया के आदर-सूचक विधिकाल का रूप संभाव्य भविष्यत्-काल के अर्थ में आता है तब वह भाववाच्य होता है; जैसे, मन में आती है कि सब छोड़-छाड़ के रहिये। ( शकु० )। यह भाववाच्य क्रिया भी भावेप्रयोग में आती है—

३१९—यहाँ भाववाच्य के केवल उन्हीं रूपों के उदाहरण दिये जाते हैं जिनमें उसका प्रयोग पाया जाता है—

( अकर्मक ) 'चला जाना' क्रिया ( भाववाच्य )

धातु — — — — चला जाता

सू०—इस क्रिया से और कृदंत नहीं बनते।

## ( क ) धातु से बने हुए काल

भावेप्रयोग

### ( १ ) संभाव्य भविष्यत्-काल

| एकवचन | बहुवचन |
| --- | --- |
| १ मुझसे वा हमसे<br>२ तुझसे वा तुमसे<br>३ उससे वा उनसे | चला जाए, जावे, जाय, |

### सामान्य भविष्यत्-काल

| | |
| --- | --- |
| १ मुझसे वा हमसे<br>२ तुझसे वा तुमसे<br>३ उससे वा उनसे | चला जायेगा, जाइएगा<br>जायगा |

## ( ख ) वर्तमानकालिक कृदंत से बने हुए काल

भावेप्रयोग

### ( १ ) सामान्य संकेतार्थ

| एकवचन | बहुवचन |
| --- | --- |
| १ मुझसे वा हमसे<br>२ तुझसे वा तुमसे<br>३ उससे वा उनसे | चला जाता |

### ( २ ) सामान्य वर्तमान काल

| | |
| --- | --- |
| १ मुझसे वा हमसे<br>२ तुझसे वा तुमसे<br>३ उससे वा उनसे | चला जाता है |

### ( ३ ) अपूर्ण भूतकाल

| एकवचन | बहुवचन |
|---|---|
| १ मुझसे या हमसे | चला जाता था |
| २ तुमसे या तुमसे | |
| ३ उससे या उनसे | |

### ( ४ ) संभाव्य वर्तमान काल

| | |
|---|---|
| १ मुझसे या हमसे | चला जाता हो |
| २ तुमसे या तुमसे | |
| ३ उससे या उनसे | |

### ( ५ ) संदिग्ध वर्तमानकाल

| | |
|---|---|
| १ मुझसे या हमसे | चला जाता होगा |
| २ तुमसे या तुमसे | |
| ३ उससे या उनसे | |

## ( ग ) भूतकालिक कृदंत से बने हुए काल

भावेप्रयोग

### ( १ ) सामान्य भूतकाल

| | |
|---|---|
| १ मुझसे या हमसे | चला गया |
| २ तुमसे या तुमसे | |
| ३ उससे या उनसे | |

### ( २ ) आसन्न भूतकाल

| | |
|---|---|
| १ मुझसे या हमसे | चला गया है |
| २ तुमसे या तुमसे | |
| ३ उससे या उनसे | |

### ( ३ ) पूर्ण भूतकाल

| | |
|---|---|
| १ मुझसे या हमसे | चला गया था |
| २ तुमसे या तुमसे | |
| ३ उससे या उनसे | |

( ४ ) संभाव्य भूतकाल

| एकवचन | बहुवचन |
| --- | --- |
| १ मुझसे या हमसे<br>२ तुझसे या तुमसे<br>३ उससे या उनसे | चला गया हो |

( ५ ) संदिग्ध भूतकाल

| | |
| --- | --- |
| १ मुझसे या हमसे<br>२ तुझसे या तुमसे<br>३ उससे या उनसे | चला गया होगा |

९९—कर्मवाच्य और भाववाच्य में जो संयुक्त क्रियाएँ आती हैं उनका विचार आगामी अध्याय में किया जायगा। ( सं० ४१५, ४१६ )।

सातवाँ अध्याय

## संयुक्त क्रियाएँ

१०० —धातुओं के कुछ विशेष कृदंतों के आगे ( विशेष अर्थ में ) कोई-कोई क्रियाएँ जोड़ने से जो क्रियाएँ बनती हैं उन्हें संयुक्त क्रियाएँ कहते हैं; जैसे, करने लगना, जा सकना, मार देना, इत्यादि। इन उदाहरणों में करने, जा और मार कृदंत हैं और इनके आगे लगना, सकना, देना क्रियाएँ जोड़ी गई हैं। संयुक्त क्रियाओं में मुख्य क्रिया का कोई कृदंत रहता है और सहकारी क्रिया के काल के रूप रहते हैं।

१०१—कृदंत के आगे सहकारी क्रिया आने से सदैव संयुक्त क्रिया नहीं बनती। 'लड़का बड़ा हो गया' इस वाक्य में मुख्य धातु या क्रिया 'होना' है, 'जाना' नहीं। केवल सहकारी क्रिया है, इसलिए 'हो गया' संयुक्त क्रिया है; परन्तु लड़का 'तुम्हारे घर हो गया' इस वाक्य में 'हो' पूर्वकालिक कृदंत 'गया' क्रिया की विशेषता बतलाता है इसलिए यहाँ 'गया' ( सहकारी ) क्रिया ही मुख्य क्रिया है। जहाँ कृदंत की क्रिया मुख्य होती है और काल की क्रिया उस कृदंत की विशेषता सूचित करती है वहीं दोनों को संयुक्त

क्रिया कहते हैं। यह बात वाक्य के अर्थ पर अवलंबित है इसलिए संयुक्त का निश्चय वाक्य के अर्थ पर से करना चाहिये।

[ टी०—'संयुक्त कालों' के विवेचन में कहा गया है कि हिंदी में संयुक्त क्रियाओं को 'संयुक्त कालों' से अलग मानने की चाल है, और वहाँ इस बात का कारण भी संक्षेप में बता दिया है। संयुक्त क्रियाओं को अलग मानने का सबसे बड़ा कारण यह है कि इनमें जो सहकारी क्रियाएँ जोड़ी जाती हैं उनसे 'काल' का कोई विशेष अर्थ सूचित नहीं होता, किंतु मुख्य क्रिया तथा सहकारी क्रिया के मेल से एक नया अर्थ उत्पन्न होता है। इसके सिवा 'संयुक्त' कालों में जिन कृदंतों का उपयोग होता है उनसे बहुधा भिन्न कृदंत 'संयुक्त' क्रियाओं में आते हैं, जैसे, 'जाता था' संयुक्त काल है, पर 'जाने लगा' वा 'जाया चाहता है' संयुक्त क्रिया है। इस प्रकार अर्थ और रूप दोनों में 'संयुक्त क्रियाएँ 'संयुक्त कालों' से भिन्न हैं, यद्यपि दोनों मुख्य क्रिया और सहकारी क्रिया के मेल से बनते हैं।

संयुक्त क्रियाओं से जो नया अर्थ पाया जाता है वह कालों के विशेष 'अर्थ' से ( अं० ३९९ ) भिन्न होता है और वह अर्थ इन क्रियाओं से किसी विशेष रूप से सूचित नहीं होता। पर कालों का 'अर्थ' ( आज्ञा, संभावना, संदेह, आदि ) बहुधा क्रिया के रूप ही से सूचित होता है। इस दृष्टि से संयुक्त क्रियाएँ इकहरी क्रियाओं के उस रूपांतर से भी भिन्न हैं जिसे 'अर्थ' कहते हैं।

किसी-किसी का मत है कि जिन दुहरी ( वा तिहरी ) क्रियाओं को हिंदी में संयुक्त क्रियाएँ मानते हैं वे यथार्थ में संयुक्त क्रियाएँ नहीं हैं, किंतु क्रियावाक्यांश हैं, और उनमें शब्दों का परस्पर व्याकरणीय संबंध पाया जाता है, जैसे, 'जाने लगा' वाक्यांश में 'जाने' क्रियार्थक संज्ञा अधिकरण-कारक में है और वह 'लगा' क्रिया से 'आधार' का संबंध रखती है। इस युक्ति में बहुत-कुछ बल है, परंतु जब हम 'जाने में लगा' और 'जाने लगा' के अर्थों को देखते हैं तब जान पड़ता है कि दोनों अर्थों में बहुत अंतर है। एक से अपूर्णता और दूसरे से आरंभ सूचित होता है। इसी प्रकार 'सो जाना' और 'सोकर जाना' में भी अर्थ का बहुत अंतर है। इनके सिवा 'स्वीकार करना, 'विदा करना' 'दान करना', 'स्मरण होना' आदि ऐसी संयुक्त क्रियाएँ हैं जिनके अर्थों के साथ दूसरे शब्दों का संबंध बताना कठिन है, जैसे, 'मैं

( ख ) उन पूरे वाक्यों के बीच में जो विकल्प से अंतिम समुच्चयबोधक के द्वारा जोड़े जाते हैं; जैसे सूर्य का अस्त हुआ, आकाश लाल हुआ, बगले पोखरों से उड़कर घूमने लगे, मोर अपने रहने के स्थानों पर आ बैठे, हरिण हरियाली पर सोने लगे, पक्षी गाते गाते घोंसलों की ओर बढ़े, और जंगल में धीरे-धीरे अँधेरा फैलने लगा।

( ग ) जब मुख्य वाक्य से कारणवाचक क्रियाविशेषण का निकट संबंध नहीं रहता, जैसे, हवा के दबाव से साबुन का एक बुलबुला भी नहीं बन सकता, क्योंकि बाहरी हवा का दबाव भीतरी हवा के दबाव से कट जाता है।

( घ ) किसी नियम के पश्चात् आनेवाले उदाहरण-सूचक 'जैसे' शब्द के पूर्व।

( ङ ) उन कई आश्रित वाक्यों के बीच में जो एक ही मुख्य वाक्य पर अवलंबित रहते हैं, जैसे जब तक हमारे देश के पढ़े-लिखे लोग यह न जानने लगेंगे कि देश में क्या क्या हो रहा है, शासन में क्या क्या त्रुटियाँ हैं, और भिन्न-भिन्न बातों की आवश्यकता है, और आवश्यक सुधार किये जाने के लिए आंदोलन न करने लगेंगे, तब तक देश की दशा सुधरना बहुत कठिन होगा।

## ( ३ ) पूर्ण विराम।

७२१—इसका उपयोग नीचे लिखे स्थानों में होता है—

( क ) प्रत्येक पूर्ण वाक्य के अन्त में जैसे, इस नदी से हिंदुस्तान के दो समविभाग होते हैं।

( ख ) बहुधा शीर्षक और ऐसे शब्द के पश्चात् जो किसी वस्तु के उल्लेख-मात्र के लिए आता है, जैसे, राम-वन गमन। पराधीन सपनेहुँ सुख नाहीं।—तुलसी।

( ग ) प्राचीन भाषा के पद्यों में अर्धाली के पश्चात्, जैसे—

जासु राज प्रिय प्रजा दुखारी।
सो नृप अवसि नरक अधिकारी॥

[ सू०—पूरे छंद के अंत में दो खड़ी लकीरें लगाते हैं। ]

( घ ) कभी कभी अर्थ की पूर्णता के कारण और, परंतु, अथवा, इसलिए आदि समुच्चय-बोधकों के पूर्व-वाक्य के अंत में, जैसे, ऐसा एक भी मनुष्य

( ङ ) ऐसे विवरण के पूर्व जो यथास्थान न किया गया हो, जैसे इस पुस्तकालय में कुछ पुस्तकें—हस्तलिखित—ऐसी भी हैं जो अन्यत्र कहीं नहीं हैं।

## ( ७ ) कोष्ठक।

७३१—कोष्ठक नीचे लिखे स्थानों में आता है—

( क ) विषय-विभाग में क्रम-सूचक अक्षरों वा अंकों के साथ, जैसे, ( क ) काल, ( ख ) स्थान, ( ग ) रीति, ( घ ) परिमाण। ( १ ) शब्दालंकार, ( २ ) अर्थालंकार, ( ३ ) उभयालंकार।

( ख ) समानार्थी शब्द वा वाक्यांश के साथ जैसे अफ्रिका के नीग्रो लोग ( हब्शी ) अधिकतर उन्हीं की संतान हैं। इसी कालेज में एक रईस किसान ( बड़े ज़मींदार ) का लड़का था।

( ग ) ऐसे वाक्य के साथ जो मूल वाक्य के साथ आकर उससे रचना का कोई संबंध नहीं रखता; जैसे रानी मेरी का सौंदर्य अद्वितीय था ( जैसी वह सुरूपा थी वैसी ही एलिजबेथ कुरूपा थी )।

( घ ) किसी रचना का रूपांतर करने में बाहर से लगाये गये शब्दों के साथ जैसे, पराधीन ( को ) सपनेहु सुख नाहीं ( है )।

( ङ ) नाटकादि संवादमय लेखों में हाव-भाव सूचित करने के लिये जैसे इंद्र—( आनंद से ) अच्छा देवसेना सज्जित हो गई?

( च ) भूल के संशोधन वा संदेह में, जैसे यह चिह्न आकर शब्द ( वर्ण? ) का निर्जीव रूप है।

## ( ८ ) अवतरण चिह्न।

७३२—इन चिह्नों का प्रयोग नीचे लिखे स्थानों में किया जाता है—

( क ) किसी के महत्वपूर्ण वचन उद्धृत करने में अथवा कहावतों में, जैसे, इसी प्रेम से प्रेरित होकर ऋषियों के मुख से यह परम पवित्र वाक्य निकला था—'जननी जन्मभूमिश्च स्वर्गादपि गरीयसी'। उस बालक के सुलक्षण देखकर सब लोग यही कहते थे कि "होनहार बिरवान के होत चीकने पात"।

( ख ) व्याकरण, तर्क, अलंकार आदि साहित्य विषयों के उदाहरणों में, जैसे, 'मौर्य-वंशी राजाओं के समय में भी भारतवासियों को अपने देश का ज्ञान था' ।—यह साधारण वाक्य है । उपमा का उदाहरण—

प्रभुहि देखि सब नृप हिय हारे ।
जिमि राकेश उदय भये तारे ॥

( ग ) कभी-कभी संज्ञा वाक्य के साथ, जो मुख्यवाक्य के पूर्व आता है, जैसे, 'रबर काहे का बनता है, यह बात बहुतेरे को मालूम नहीं ।

( घ ) जब किसी अपर शब्द या वाक्य का प्रयोग अपर या शब्द के अर्थ में होता है, जैसे हिंदी में 'ॠ' का उपयोग नहीं होता । 'पिता' बहु व्यापक शब्द है । चारों ओर से 'मारो मारो' की आवाज सुनाई देती थी ।

( ङ ) अप्रचलित विदेशी शब्दों में, विशेष प्रचलित अथवा आक्षेप योग्य शब्दों में और ऐसे शब्दों में जिनका तात्पर्य बताया हो, जैसे, इन्होंने बी० ए० की परीक्षा बड़ी नामवरी के साथ "पास" की । आप कलकत्ता विश्व विद्यालय के "फेलो" थे । कहते अरबवाले अभी तक "फरसा" ही बोलते हैं । उनके "सर" में चोट लगी है ।

( च ) पुस्तक, समाचार-पत्र लेख चित्र, मूर्ति और पदवी के नाम में तथा लेखक के उपनाम और वस्तु के व्यक्तिवाचक नाम में, जैसे अध्यापकजी से "सम्राट" नाम का जो साप्ताहिक पत्र निकलता था, उसका इन्होंने ही मास तक संपादन किया । इसके पुराने अंकों में "परमज" नाम के एक लेखक के लेख बहुत ही हास्यपूर्ण होते थे । बंबई में "सरदार-गृह" नाम का एक बड़ा विश्रान्ति-गृह है ।

[ सू० ( १ ) अक्षर, शब्द, वाक्यांश अथवा वाक्य प्रमाण हो या अवतरण चिह्नों से घिरे हुए वाक्य के भीतर इन चिह्नों का प्रयोजन हो तो इकहरे अवतरण चिह्नों का उपयोग किया जाता है, जैसे, 'इस पुस्तक का नाम हिंदी में 'आर्य-समाचार' छपता है । बच्चे मा को 'मा' और पानी को 'पा' आदि कहते हैं ।'

( २ ) जब अवतरण-चिह्नों का उपयोग ऐसे लेख में किया जाता है, जो कई पैरों में विभक्त है तब ये चिह्न प्रत्येक पैरे आदि में और अनुच्छेद के आदि अंत में लिखे जाते हैं । ]

के ऊपर अथवा हाशिये पर लिख देते हैं और उसके मुख्य स्थान के नीचे, ∧ यह चिन्ह कर देते हैं; जैसे

शक्ति                                                    यहाँ

रामदास की रचना ∧ स्वाभाविक है। किसी दिन हम भी आपके ∧ आवेंगे।

## ( ६ ) टीका-सूचक चिन्ह।

७५१—पृष्ठ के नीचे अथवा हाशिये में कोई सूचना देने के तत्संबंधी शब्द के साथ कोई एक चिन्ह, अंक अथवा अक्षर लिख देते हैं; जैसे, उस समय मेवाड़ में राणा उदयसिंह* राज करते थे।

## ( ७ ) संकेत।

७५२—स्थान की बचत अथवा पुनरुक्ति के निवारण के लिये किसी संज्ञा को संक्षेप में लिखने के निमित्त इस चिन्ह का उपयोग करते हैं; जैसे, ना० प्र० । लि० । सर० । भी । रा० सा० ।

( अ ) अँगरेजी के कई एक संक्षिप्त नाम हिंदी में भी संक्षिप्त मान लिये गये हैं, यद्यपि इस भाषा में उनका पूर्ण रूप प्रचलित नहीं है; जैसे, बी० ए० । सी० आई० ई० । सी० पी० । जी० आई० पी० आर० ।

## ( ८ ) पुनरुक्ति-सूचक चिन्ह।

७५३—किसी शब्द या शब्दों को बार-बार प्रत्येक पंक्ति में लिखने की अड़चन मिटाने के लिये सूची आदि में इस चिन्ह का प्रयोग करते हैं; जैसे,

श्रीमान् माननीय पं० मदनमोहन मालवीय, प्रयाग

,,  ,,  बाबू सी० वाई० चिंतामणि, ,,

## ( ९ ) तुल्यता-सूचक चिन्ह।

७५४—शब्दार्थ अथवा गणित की तुल्यता सूचित करने के लिये इस चिन्ह का उपयोग किया जाता है; जैसे लिखित=पढ़ा लिखा। दो और दो = ४; अ=ब।

---

* ये वही उदयसिंह थे जिनकी प्राण रक्षा पन्नादाई ने की थी।

## ( १० ) स्थान-पूरक चिन्ह।

७३५—यह चिह्न सूचियों में खाली स्थान भरने के काम आता है; जैसे,

लेख ( कविता ) ....बाबू मैथिलीशरण गुप्त...... १०८।

## ( ११ ) समाप्ति-सूचक चिन्ह।

७३६—इस चिह्न का उपयोग बहुधा लेख अथवा पुस्तक के अंत में करते हैं; जैसे,

---

## परिशिष्ट ( क )

## कविता की भाषा।

१—हिंदी कविता भाषा तीन प्रकार की उपभाषाओं में होती है—ब्रज भाषा, अवधी और खड़ी बोली। हमारी अधिकांश प्राचीन कविता में ब्रज-भाषा पाई जाती है और उसका बहुत कुछ प्रभाव अन्य दोनों भाषाओं पर भी पड़ा है। स्वयं ब्रजभाषा ही में कभी-कभी बुंदेलखंडी तथा दूसरी दो भाषाओं का थोड़ा-बहुत मेल पाया जाता है, जिससे यह कहा जा सकता है कि शुद्ध ब्रजभाषा की कविता प्रायः बहुत कम मिलती है। अवधी में तुलसीदास तथा अन्य दो चार श्रेष्ठ कवियों ने कविता की है, परंतु शेष प्राचीन तथा कई एक अर्वाचीन कवियों ने मिश्रित ब्रजभाषा में अपनी कविता लिखी है। आज कल कुछ वर्षों से खड़ी बोली अर्थात् बोल चाल की भाषा में कविता होने लगी है। यह भाषा प्रायः गद्य ही की भाषा है।

२—इस परिशिष्ट में हिंदी कविता की प्राचीन भाषाओं के शब्द-साधन के कई एक नियम संक्षेप में* देने का प्रयत्न किया जाता है। इस विषय में

---

* इस विषय को संक्षेप में लिखने का कारण यह है कि व्याकरण के नियम गद्य ही की भाषा पर रचे जाते हैं और उसमें पद्य के प्रचलित शब्दों का विचार केवल प्रसंगवश किया जाता है। यद्यपि आधुनिक हिंदी का ब्रजभाषा से घनिष्ट संबंध है, तथापि व्याकरण की दृष्टि से दोनों भाषाओं में

ब्रजभाषा ही की प्रधानता रहेगी, तो भी कविता की दूसरी प्राचीन भाषाओं की रूपावली भी जो हिंदी में पाई जाती है, ब्रजभाषा की रूपावली के साथ यथासंभव दी जायगी; पर प्रत्येक रूपांतर के साथ यह बताना कठिन होगा कि वह किस विशेष उपभाषा का है। ऐसी अवस्था में एक प्रकरण के भिन्न भिन्न रूपांतरों का उल्लेख एक ही साथ किया जायगा। यहाँ यह कह देना आवश्यक है कि जितने रूपों का संग्रह इस परिशिष्ट में किया गया है उनके सिवा और भी कुछ अधिक रूप यत्र-तत्र कविता में पाए जाते हैं

१—गद्य और पद्य के शब्दों के वर्ण-विन्यास में बहुधा यह अंतर पाया जाता है कि गद्य के ड, य, ल, व, श, और क्ष के बदले पद्य में क्रमशः र, ज, र, ब, स और छ (अथवा ख) आते हैं, और संयुक्त वर्णों के अवयव अलग-अलग किये जाते हैं; जैसे, पड़ा=परा, यश=जस, पीपल=पीपर, वन=बन, शोक=सोक, रक्षा=रच्छा, साक्षी=साखी, यत्न=जतन, धर्म=धरम।

२—गद्य और पद्य की भाषाओं की रूपावली में एक साधारण अंतर यह है कि गद्य के अधिकांश आकारांत पुल्लिंग शब्द पद्य में ओकारांत रूप में पाये जाते हैं; जैसे,

संज्ञा—सोना=सोनो, घेरा=घेरो, हिया=हियो, नाता=नातो, बसेरा=बसेरो, सपना=सपनो, बहाना=बहानो (उर्दू), मायका=मायको।

सर्वनाम—मेरा=मेरो, अपना=अपनो, पराया=परायो, कैसा=कैसो, जितना=जितनो।

विशेषण—काला=कारो, पीला=पीरो, ऊँचा=ऊँचो, नया=नयो, बड़ा=बड़ो, सीधा=सीधो, तिरछा=तिरछो।

क्रिया—गया=गयो, देखा=देख्यो, जाऊँगा=जाऊँगो, करता=करतो, आया=आयो।

---

बहुत कुछ अंतर है। यदि केवल इतना ही अंतर पूर्णतया प्रकट करने का प्रयत्न किया जावे, तो भी ब्रजभाषा का एक छोटा मोटा व्याकरण लिखने की आवश्यकता होगी; और इतना करना प्रस्तुत व्याकरण के उद्देश के बाहर है। इस पुस्तक में कविता के प्रयोगों का थोड़ा-बहुत विचार यथा स्थान हो चुका है; यहाँ वह कुछ अधिक नियमित रूप से, पर संक्षेप में किया जायगा। हिंदी कविता की भाषाओं का पूर्ण विवेचन करने के लिए एक स्वतंत्र पुस्तक की आवश्यकता है।

## लिंग ।

५—इस विषय में गद्य और पद्य की भाषाओं में विशेष अंतर नहीं है । स्त्रीलिंग बनाने में ई और इनि प्रत्ययों का उपयोग अन्यान्य प्रत्ययों की अपेक्षा अधिक किया जाता है, जैसे कर-कुठारिनि सकुचाहिं । कुबरी सिय सुंदर । सुधि हू न कीर्ति रघुराइनी दुखेऊ हठ । सिसिपनि यश पौंड न चहत ।

## वचन ।

६—बहुत्व सूचित करने के लिये कविता में गद्य की अपेक्षा कम रूपांतर होते हैं और प्रत्ययों की अपेक्षा शब्दों से अधिक काम लिया जाता है । रामचरित-मानस में बहुधा समूहवाची नामों ( गण, वृंद, यूथ, निकर आदि ) का विशेष प्रयोग पाया जाता है । यथा—

मधुप-दल गुंज कदंब के पुंज तरे तिनके तनमीर गिरैं । करटी लतिका तरु आसन सों कुसुमावलि ते मकरंद गिरैं ।

इन उदाहरणों में मोटे अक्षरों में दिये हुए शब्द अर्थ में बहुवचन हैं, पर उनके रूप दूसरे ही हैं ।

( क ) अविकृत कारकों के बहुवचन में संज्ञा का रूप बहुधा जैसा का तैसा रहता है, पर कहीं-कहीं उसमें भी विकृत कारकों का रूपांतर दिखाई देता है । आकारांत स्त्रीलिंग शब्दों के बहुवचन में ए के बदले बहुधा ऐं पाया जाता है ।

यथा —सीता के हित अधीन हैं । विमोचन ही कछु और की मीच्छन । सिगरे दिन देही सुहावति है बातें ।

( ख ) विकृत कारकों के बहुवचन में बहुधा न, न्ह अथवा नि आती है, जैसे, रावेसि सागरहू पार अथाह । ज्यों अँखियन सब दखिये । ए रहे अँगुरी रोक कानन में ।

## कारक ।

७—पद्य में संज्ञाओं के साथ भिन्न-भिन्न कारकों में नीचे लिखी विभक्तियों का प्रयोग होता है—

कर्ता—ने ( क्वचित् ) । रामचरित-मानस में इसका प्रयोग नहीं हुआ ।

कर्म—हि, कौं, कहँ
करण—सें, सों
संप्रदान—हि, कौं, कहँ
अपादान—सें, सों

संबंध—कौ, कर, केरा, केरो। भेद्य के लिंग और वचन के अनुसार कौ, केरा और केरो में विकार होता है।

अधिकरण—मैं, मो, माहिं, मधि, मँह।

## सर्वनामों की कारक-रचना।

८—संज्ञाओं की अपेक्षा सर्वनामों में अधिक रूपांतर होता है इसलिये इनके कुछ कारकों के रूप यहाँ दिये जाते हैं।

### उत्तम-पुरुष सर्वनाम

| कारक | एकवचन | बहुवचन |
|---|---|---|
| कर्त्ता | मैं, हौं | हम |
| विकृत रूप | मो | हम |
| कर्म | मोकौं, मोहिं | हमकौं हमहिं |
| | मोकहँ ( अव ) | हमकहँ |
| संबंध | मेरो, मोर, मोरा | हमरो, हमार |
| | मम ( सं ) | |

### मध्यम-पुरुष सर्वनाम।

| | | |
|---|---|---|
| कर्त्ता | तू, तैं | तुम |
| विकृत रूप | तो | तुम |
| कर्म | तोकौं तोहिं | तुमकौं तुमहिं |
| | तोकहँ | तुमकहँ |
| संबंध | तेरो, तोर, तोर | तुम्हारो, तुम्हार |
| | तव ( सं० ) | तिहारो, तिहार |

( सं० यस्य ) जेहि
कर, जासु

## प्रश्नवाचक सर्वनाम [ कौन ]।

| कारक | एकवचन | बहुवचन |
| --- | --- | --- |
| कर्ता | कौन को, कवन | कौन, के |
| विकृत रूप | का | किन |
| कर्म | काको, काहि, केहि | किनको, किनहिं |
| संबंध | काको, काकर | किनको, किनकर |

( क्या )

| | | |
| --- | --- | --- |
| कर्ता | का कहा | का, कहा |
| विकृत रूप | काहे | काहे |
| कर्म | काहे को | काहे को |
| संबंध | काहे को | काहे को |

## अनिश्चयवाचक सर्वनाम [ कोई ]

| | | |
| --- | --- | --- |
| कर्ता | कोऊ कोय | कोऊ कोय |
| विकृत रूप | काहू | काहू |
| कर्म | काहू को काहुहिं | काहू को, काहुहि |
| संबंध | काहू को | काहू को |

[ कुछ ]

| | | |
| --- | --- | --- |
| कर्ता | कछु | कछु |
| विकृत रूप | कछु | कछु |

कर्म, संबंध } ये रूप नहीं पाये जाते।

## सामान्य संकेतार्थ-काल ।

कर्ता—पुंलिंग ।

| पुरुष | एकवचन | | बहुवचन |
|---|---|---|---|
| १ | होतो, होतेउँ | १—३ | होते |
| २ | होतो, होतेऊ तो होतु | २ | होते होतेऊ |
| ३ | होते, होतु | | |

कर्ता—स्त्रीलिंग ।

| | | | |
|---|---|---|---|
| १ | होती, होतिउँ | } | होतीं, |
| १—३ | होत, होती | | |

## सामान्य वर्तमान-काल ।

कर्ता—पुंलिंग वा स्त्रीलिंग ।

| | | | |
|---|---|---|---|
| १ | होतु हौं होत हौं | १—३ | होतु हैं होत हैं |
| २—३ | होतु है, होत है | २ | होतु हौ, होत हौ |

## अपूर्ण-भूत-काल ।

कर्ता—पुंलिंग ।

| | | | |
|---|---|---|---|
| १ | होत रह्यो—रहेउँ | } | होत रहे |
| २—३ | होत रह्यो | | |

कर्ता—स्त्रीलिंग ।

| | | |
|---|---|---|
| १—३ | होत रही, रहेउँ | होत रहीं |

## सामान्य भूत-काल ।

कर्ता—पुंलिंग ।

| | | | |
|---|---|---|---|
| १ | भयो भयउँ | १—३ | भये |
| २ | भयो, भयेसि | | |
| ३ | भयो, भयऊ, भयेसि | | |

कर्ता—स्त्रीलिंग।

| | | | |
|---|---|---|---|
| १—३ | रही, हीं | १—३ | रहीं, हीं |

[ सू०—इस क्रिया के शेष काल विकारदर्शक 'होना' क्रिया के रूपों के समान होते हैं। ]

## होना ( विकार-दर्शक )।

### सम्भाव्य-भविष्यत् ( अथवा सामान्य-वर्तमान )

कर्ता—पुल्लिंग वा स्त्रीलिंग।

| पुरुष | एकवचन | पुरुष | बहुवचन |
|---|---|---|---|
| १ | होउँ | १—३ | होयँ |
| २—३ | होय, होवे, होहि | २ | हो |

### विधिकाल ( प्रत्यक्ष )।

कर्ता—पुल्लिंग वा स्त्रीलिंग।

| | | | |
|---|---|---|---|
| १ | होउँ | १—३ | होवँ |
| २—३ | होय, होवे | २ | हो, होहु |

### विधिकाल ( परोक्ष )

कर्ता—पुल्लिंग वा स्त्रीलिंग।

| | | |
|---|---|---|
| २ | होइयो | होइयो, होहु |

### सामान्य भविष्यत्।

कर्ता—पुल्लिंग वा स्त्रीलिंग।

| | | | |
|---|---|---|---|
| १ | होइहौं, ह्वैहौं | १—३ | होइहैं, ह्वैहैं |
| २—३ | होइहै, ह्वैहै | २ | होइहौ, ह्वैहौ |

अथवा

कर्ता—पुल्लिंग

| | | | |
|---|---|---|---|
| १ | होउँगो | १—३ | होयँगे |
| २—३ | होयगो | २ | होगे |

कर्ता—स्त्रीलिंग।

| | | | |
|---|---|---|---|
| १ | होउँगी | १—३ | होयँगी |
| २—३ | होयगी | २ | होगी |

## सामान्य संकेतार्थ-काल ।

कर्ता—पुंल्लिंग ।

| पुरुष | एकवचन | | बहुवचन |
|---|---|---|---|
| १ | होतो, होतेउँ | १—३ | होते |
| २ | होतो, होतेस वो होत | २ | होते होतेउ |
| ३ | होतै, होत | | |

कर्ता—स्त्रीलिंग ।

| | | |
|---|---|---|
| १ | होती, होतिउँ | होतीं, |
| २–३ | होत, होती | |

## सामान्य वर्तमान-काल ।

कर्ता—पुंल्लिंग वा स्त्रीलिंग ।

| | | | |
|---|---|---|---|
| १ | होत हौं, होत हौं | १—३ | होत हैं होत हैं |
| २—३ | होत है, होत है | २ | होत हौ, होत हौ |

## अपूर्ण-भूत-काल ।

कर्ता—पुंल्लिंग ।

| | | |
|---|---|---|
| १ | होत रहो—रहेउँ | होत रहे |
| २—३ | होत रहो | |

कर्ता—स्त्रीलिंग ।

| | | |
|---|---|---|
| १—३ | होत रही, रहेउँ | होत रहीं |

## सामान्य भूत-काल ।

कर्ता—पुंल्लिंग ।

| | | | |
|---|---|---|---|
| १ | भयौ भयउँ | १—३ | भये |
| २ | भयौ, भयेसि | | |
| ३ | भयौ, भयउ, भयेसि | | |

कर्ता—स्त्रीलिंग।

| पुरुष | एकवचन | पुरुष | बहुवचन |
|---|---|---|---|
| १—३ | भई | | भईं |

## आसन्न भूत-काल।

कर्ता—पुल्लिंग।

| | | | |
|---|---|---|---|
| १ | भयो हौं | १—३ | भये हैं |
| २—३ | भयो है | २ | भये हौ |

कर्ता—स्त्रीलिंग।

| | | |
|---|---|---|
| १ | भई हौं | भई हैं |
| २—३ | भई है | |

[ सू० ] अवशिष्ट रूपों का प्रचार बहुत कम है और वे ऊपर लिखे रूपों की सहायता से बनाये जा सकते हैं। ]

## व्यंजनांत धातु।

चलना ( अकर्मक क्रिया )।

क्रियार्थक संज्ञा—चलनो, चलनौ, चलिबो
कर्तृवाचक संज्ञा—चलनहार
वर्तमानकालिक कृदंत—चलत, चलतु
भूतकालिक कृदंत—चल्यो
पूर्वकालिक कृदंत—चलि, चलिकै
तात्कालिक कृदंत—चलतही
अपूर्ण क्रियाद्योतक कृदंत—चलत, चलतु
पूर्ण क्रियाद्योतक कृदंत—चले

## संभाव्य-भविष्यत् ( अथवा सामान्य-वर्तमान )।

कर्ता—पुल्लिंग वा स्त्रीलिंग।

| | | |
|---|---|---|
| चलौं, चलऊँ | १—३ | चलैं, चलहिं |

कर्ता—स्त्रीलिंग।

| पुरुष | एकवचन | पुरुष | बहुवचन |
| --- | --- | --- | --- |
| १ | चलती, चलतिउ | | चलतीं |
| २—३ | चलती भइम | | |

## सामान्य वर्तमान-काल।

कर्ता—पुल्लिंग वा स्त्रीलिंग।

| | | | |
| --- | --- | --- | --- |
| १ | चलत हौं | १—३ | चलत हैं |
| २—३ | चलत है | २ | चलत हौ |

( अथवा )

कर्ता—स्त्रीलिंग

| | | | |
| --- | --- | --- | --- |
| १ | चलति हौं | १—३ | चलति हैं |
| २—३ | चलति है | २ | चलति हौ |

## अपूर्ण भूत-काल।

कर्ता—पुल्लिंग।

| | | | |
| --- | --- | --- | --- |
| १ | चलत रहौं—रहेउँ | १—३ | चलत रहे |
| २—३ | चलत रहो | | रहे—हते |

कर्ता—स्त्रीलिंग।

| | | | |
| --- | --- | --- | --- |
| १—३ | चलत रही | १—३ | चलत रहीं |
| २ | चलत रही, हुती | | |

## सामान्य-भूत

कर्ता—पुल्लिंग।

| | | | |
| --- | --- | --- | --- |
| १—३ | चल्यौ | १—३ | चले |

कर्ता—स्त्रीलिंग।

| | | | |
| --- | --- | --- | --- |
| १—३ | चली | | चलीं |

## आसन्न भूत-काल।

| पुरुष | एकवचन | पुरुष | बहुवचन |
|---|---|---|---|
| | कर्ता—पुल्लिंग। | | |
| १ | चल्यो हो | | |
| २—३ | चल्यो है | १—३ | चले है |
| | | २ | चले हो |
| | कर्ता—स्त्रीलिंग। | | |
| १ | चली हो | | |
| २—३ | चली है | १—२ | चली हैं |
| | | २ | चली हो |

## पूर्ण भूत-काल।

| पुरुष | एकवचन | पुरुष | बहुवचन |
|---|---|---|---|
| | कर्ता—पुल्लिंग। | | |
| १—३ | चल्यो रह्यो हो | १—३ | चले रहे है |
| | | २ | चले रहे—रहौ, हो |
| | कर्ता—स्त्रीलिंग। | | |
| १—३ | चली रही हो | १—३ | चली रहीं, हो |

## स्वरांत धातु।

पाना ( सकर्मक )।

क्रियार्थक संज्ञा—पाना पावनौ, पाइबो
कर्तृवाचक—पावनहार
वर्तमानकालिक कृदंत—पावत
भूतकालिक कृदंत—पायौ
पूर्वकालिक कृदंत—पाय पाइ, पायकै,
पाइकै
तात्कालिक कृदंत—पावतही
अपूर्ण क्रियाद्योतक—पावत
पूर्ण क्रियाद्योतक—पाये

## सामान्य भविष्यत्-काल ।

( अथवा सामान्य वर्तमान-काल )

कर्ता—पुल्लिंग वा स्त्रीलिंग ।

| पुरुष | एकवचन | पुरुष | बहुवचन |
|---|---|---|---|
| १ | पावौं पावउँ | १—३ | पावहिं, पावें |
| २ | पावै, पावहिस | २ | पावौ, पावहु |
| ३ | पावै पावए, पावहि | | |

विधि-काल ( प्रत्यक्ष ) ।

कर्ता—पुल्लिंग वा स्त्रीलिंग ।

| | | | |
|---|---|---|---|
| १ | पावौं, पावउँ | १—३ | पावैं पावहिं |
| २ | पाउ, पावै, पावही | २ | पावौ, पावहु |

विधि-काल ( परोक्ष ) ।

| | | | |
|---|---|---|---|
| २ | पाईयो | २ | पाइयो |

## आदर-सूचक विधि ।

| | | | |
|---|---|---|---|
| २—३ | पाइये | २—३ | पाइये |

## सामान्य भविष्यत्-काल ।

| | | | |
|---|---|---|---|
| १ | पाइहौं | १—३ | पाइहैं |
| २—३ | पाइहै | २ | पाइहौ |

( अथवा )

कर्ता—पुल्लिंग ।

| | | | |
|---|---|---|---|
| १ | पाउँगो, पावहुँगो | १—३ | पावैंगे, पावहिंगे |
| २—३ | पावगो पावहिगो | २ | पावौगे पावहुगे |

कर्ता—स्त्रीलिंग ।

| | | | |
|---|---|---|---|
| १ | पाउँगी, पावौंगी | १—३ | पावैंगी |
| २—३ | पावैगी | २ | पावौगी |

## सामान्य संकेतार्थ-काल ।

कर्ता—पुंलिंग ।

| पुरुष | एकवचन | पुरुष | बहुवचन |
|---|---|---|---|
| १—३ | पावतो | १—३ | पावते |

कर्ता—स्त्रीलिंग ।

| पुरुष | एकवचन | पुरुष | बहुवचन |
|---|---|---|---|
| १—३ | पावती | १—३ | पावतीं |

## सामान्य वर्तमान-काल ।

कर्ता—पुंलिंग ।

| पुरुष | एकवचन | पुरुष | बहुवचन |
|---|---|---|---|
| १ | पावत हौं | १—३ | पावत हैं |
| २—३ | पावत है | २ | पावत हौ |

कर्ता—स्त्रीलिंग ।

| पुरुष | एकवचन | पुरुष | बहुवचन |
|---|---|---|---|
| १ | पावति हौं | १—३ | पावति हैं |
| २—३ | पावति है | २ | पावति हौ |

## अपूर्ण भूतकाल ।

कर्ता—पुंलिंग ।

| पुरुष | एकवचन | पुरुष | बहुवचन |
|---|---|---|---|
| १ | पावत रह्यौं | १—३ | पावत रहे |
| २—३ | पावत रह्यो | २ | पावत रहे-रहौ |

कर्ता—स्त्रीलिंग ।

| पुरुष | एकवचन | पुरुष | बहुवचन |
|---|---|---|---|
| १—३ | पावत रही | १—३ | पावत रहीं |

## सामान्य भूत-काल ।

कर्ता—पुंलिंग ।

| पुरुष | एकवचन | पुरुष | बहुवचन |
|---|---|---|---|
| १—३ | पायौ | १—३ | पाये |

स्वरूपबोधक—कै, जो।
संकेत-दर्शक—जौ—तो आपै—पो।

विस्मयादि-बोधक

हे र, हा हाय, हा-हा, अहह, धिक् जय आदि आदि पर।

---

*परिशिष्ट ( ख )*

## काव्य-स्वतन्त्रता।

११—कविता की दोनों प्रकार की भाषाओं में अलग-अलग प्रकार की काव्य-स्वतंत्रता पाई जाती है, इसलिये इसका विचार दोनों के संबंध से अलग अलग किया जायगा।

### ( अ ) प्राचीन भाषा की काव्य-स्वतन्त्रता।

५२—विभक्तियों का लोप—

( क ) कर्त्ता-कारक—हम नाहीं कछु काज बिगारा। नारद देखा बिकल जयंता—( राम० )। जगत प्रकाशो जिन्हि सकल—( सत० )।

( ख ) कर्म—भूप भरत पुनि लिए बुलाई—( राम० )। पाती भजा मित्र पार कियो—( जगद्० )।

( ग ) करण—ज्यों आँखिन सब देखिये—( सत० ) लागि पावक आपनि कद्राई—( राम० )।

( घ ) संप्रदान—आश्रमवंत सीतादि सब पहिराये रघुनाथ —(राम०)। सुरन बीरता देत यह मन भीर गुण संचार ( [illegible] )।

( ङ ) अपादान—हानि कुसंग सुसंगति लाहू। लोकहु वेद विदित सब काहू—( राम० ) विष्णु भयंकर के बदन जो कछु पिय भड़भत—( जगद्० )।

( च ) संबंध—भूप रूप, तब राम दुराया—( राम० ) पावस घन अँधियार में—( सत० )।

( छ ) अधिकरण—भानुबंश मे भूप घनेरे—( राम० )। एक पाय भीत एक मीत काँधे धरे—( जगद० )।

१३—सहायक और सहकारी क्रियाओं का लोप—

( क ) भव जो करौ सो कुछी—( कबीर० )। कवि रहीम वे लोग—( रहिम० )।

( ख ) पति बिकराल न जात ( ) बतायौ—( भ्रम० )। कपि कह ( ) धर्मसीलता तोरी। हमहुँ सुनी कृत पर-तिय-चोरी। राम० )।

१४—संबंधी शब्दों में से किसी एक शब्द का लोप अथवा विपर्यय और अन्तरों का अंकु-विछोह।

( ) पिता-बचन नहिं मनसों कोहू। ( राम० )

कोटि जतन कोऊ करौ, पैर न प्रकृतिहिं बीच।

( ) नल बल जल ऊँचो चढ़ै, अंत नीच को नीच। ( सत )

जाको राखै साइयाँ, ( ) मारि न सकिहै कोय। ( कबीर० )

तौ लगि या मन सदन महँ, हरि आवहिं केहि बाट।

निपट विकट जौ लौ जुटे, खुलहिं न कपट-कपाट। ( सत )

तब लगि मोहिं परखिबहु भाई।

× × ×

जब लगि आवउँ सीतहिं देखी। ( राम० )

१५—प्रचलित शब्दों का अपभ्रंश—

काज-काम ( राम० )

समता—उपमा ( जगद० )।

एकत्र—एकत ( सत० )।

संस्कृत—संसकिरत ( कबीर० )।

१६—नाम धातुओं की बहुतायत—

प्रमाण—प्रमानियत ( सत० )।

विहार—बिहरिये ( कुंड० )।

गर्व—गर्बहु ( राम )।

अनुराग—अनुरागत ( नीति० )।

१७—अर्थ के अनुसार नामांतर—

शैलेन्द्र-नीर-सरिता-चय ( सर० )।

२४—फारसी अरबी शब्दों का अपरिमित प्रयोग—

अफसोस ! अबतक भी बने हैं पात्र जो संताप के—( सर० )।
शिरोरोग का अंततः एक दिन किये बहाना। ( तत्रैव )।

२५—शब्दों की तोड़-मरोड़—

आधार=अधारा ( प्रिय० )।
गही=गृही ( सर० )।
पहरा=पहरु ( तत्रैव )।
नहीं=नहिं ( एकांत० )।

२६—संस्कृत की वर्ण-गुरुता—

किन्तु अभी लोग उठी सवेरे ( हिं ग्रं० )।
तुम पर सत आया पाप कोई कदापि ( सर० )।
उशीनर-क्षितीश ने स्वमांस दान भी किया ( सर० )।

२७—पाद-पूरक शब्द—

है तु कोकिल समान कलवैनी ( सर )
न होगी अहो शुभ वाली स्वभावा ( तत्रैव० )।

२८—विषम तुकांत—

रत्न-खचित सिंहासन-ऊपर जो सदैव ही रहते थे।
नृप-मुकुटों के सुमन रत्नमय जिनको भूषित करते थे।
—( सर० )।

जब तक तुम पय पान करोगे नित नीरोग-शरीर रहोगे।
फूलोगे नित बने फलोगे, पर कभी मद्य-पान न करना।
—( सुधि० )।

## ( ख ) व्याकरण-दोष।

२९—संकर समास—

बन-बाग ( सर० )।
रथ-बैल ( तत्रैव )।
लोक-चक्र ( तत्रैव )।
मंजु-दिल ( तत्रैव )।
भारत-भक्ती ( तत्रैव )।

[२९] निबंध—निबंध चंद्रिका ( पं रामनारायण चतुर्वेदी )
[३०] पद्य०—पद्य-प्रबंध ( बाबू मैथिलीशरण गुप्त )
[३१] परी०—परीक्षा-गुरु ( लाला श्रीनिवासदास )
[३२] प्रवचि०—प्रवचि-भाषण ( पं० गंगाप्रसाद अग्निहोत्री )
[३३] प्रिय०—प्रिय प्रवास ( पं० अयोध्यासिंह उपाध्याय )
[३४] पीयूष०—पीयूषधारा-टीका ( पं० रामेश्वर भट्ट )
[३५] प्रेम०—प्रेमसागर ( पं० लल्लूजी लाल कवि )
[३६] भा० दु०—भारत-दुर्दशा ( भारतेंदु बाबू हरिश्चंद्र )
[३७] भाषासार०—भाषासार-संग्रह ( नागरी-प्रचारिणी-सभा )
[३८] भारत०—भारत भारती ( बाबू मैथिली शरण गुप्त )
[३९] मुद्रा०—मुद्राराक्षस (भारतेंदु बाबू हरिश्चंद्र )
[४० ] रघु०—रघुवंश ( पं० महावीरप्रसाद द्विवेदी )
[४१] रत्ना०—रत्नावली ( बाबू बालमुकुंद गुप्त )
[४२] रहीम०—रहिमन-शतक ( रहीम कवि )
[४३] राज०—राजनीति ( पं० लल्लूजीलाल कवि )
[४४] राम०—रामचरित-मानस ( गो० तुलसीदास )
[४५] ल०—लक्ष्मी ( लाला भगवानदीन )
[४६] विद्या०—विद्यार्थी ( पं० रामजीलाल शर्मा )
[४७] विद्यांकुर—विद्यांकुर ( राजा शिवप्रसाद )
[४८] विचित्र०—विचित्र-विचरण ( पं० जगन्नाथ प्रसाद चतुर्वेदी )
[४९] विभक्ति०—विभक्ति विचार ( पं गोविंदनारायण मिश्र )
[५० ] शी०—शीला ( कामताप्रसाद दीक्षित )
[५१] ब्रज०—ब्रजविलास ( ब्रजवासी दास कवि )
[५२] शकु०—शकुंतला ( राजा लक्ष्मणसिंह )
[५३] शिक्षा०—शिक्षा ( पं० सत्यनारायण पांडेय )
[५४] शिव —शिवशंभु का चिट्ठा ( बाबू बालमुकुंद गुप्त )
[५५] श्यामा —श्याम स्वप्न ( ठाकुर जगमोहनसिंह )
[५६] सत —सतसई ( बिहारीलाल कवि )
[५७] सत्य०—सत्य हरिश्चंद्र ( भारतेंदु बाबू हरिश्चंद्र )
[५८] सद्०—सद्गुरुपी पाठक ( संतराम )
[५९] सर०—सरस्वती ( पं० महावीरप्रसाद द्विवेदी )
[६०] सरो०—सरोजिनी ( बाबू रामकृष्ण वर्मा )

[११] साखी०—साखी ( कबीर साहब )
[१२] साके०—साकेत ( मैथिलीशरण गुप्त )
[१३] सुंदरी०—सुंदरी-तिलक ( भारतेंदु बाबू हरिश्चंद्र )
[१४] सूक्ति०—सूक्ति-मुक्तावली ( पं० रामचरित उपाध्याय )
[१५] सूर०—सूर-सागर ( सूरदास कवि )
[१६] स्वा०—स्वाधीनता ( पं० महावीरप्रसाद द्विवेदी )
[१७] स्कंद०—स्कंदगुप्त ( बाबू जयशंकरप्रसाद )
[१८] हि०—हितकारिणी ( रा० सा० पं० रघुबरप्रसाद द्विवेदी )
[१९] हिं० को०—हिंदी-कोविद-रत्नमाला ( रा० सा० बाबू श्यामसुंदरदास )
[२०] हिं० ग्रं०—हिंदी ग्रंथमाला ( पं० माधवराव सप्रे )

---

## भाषाओं के नामों के संकेत।

अ०—अरबी
प्रा०—प्राकृत
अं०—अंगरेजी
सं०—संस्कृत
हिं०—हिंदी

---

## अन्य संकेत

अं०—अंक
कहा०—कहावत
सू०—सूचना
प्रेरणा०—प्रेरणार्थक
टी०—टीका
उदा०—उदाहरण

---

## हिंदी व्याकरण की सर्वमान्य पुस्तकें।

### ( काल-क्रम के अनुसार )

[१] हिंदी-व्याकरण—पादरी आदम साहिब।
[२] भाषा-तत्त्वबोधिनी—पं० रामजसन।
[३] भाषा-चंद्रोदय—पं० श्रीलाल।

[२९] निबंध—निबंध चंद्रिका ( पं रामनारायण चतुर्वेदी )
[३०] पद्य०—पद्य-प्रबंध ( बाबू मैथिलीशरण गुप्त )
[३१] परी०—परीक्षा-गुरु ( लाला श्रीनिवासदास )
[३२] प्रवासि०—प्रवासि-भाषण ( पं० गंगाप्रसाद अग्निहोत्री )
[३३] प्रिय०—प्रिय प्रवास ( पं० अयोध्यासिंह उपाध्याय )
[३४] पीयूष०—पीयूषधारा-टीका ( पं० रामेश्वर भट्ट )
[३५] प्रेम०—प्रेमसागर ( पं लल्लूजी लाल कवि )
[३६] भा० दु०—भारत-दुर्दशा ( भारतेंदु बाबू हरिश्चंद्र )
[३७] भाषासार०—भाषासार-संग्रह ( नागरी-प्रचारिणी-सभा )
[३८] भारत०—भारत भारती ( बाबू मैथिली शरण गुप्त )
[३९] मुद्रा०—मुद्राराक्षस (भारतेंदु बाबू हरिश्चंद्र )
[४० ] रघु०—रघुवंश ( पं० महावीरप्रसाद द्विवेदी )
*[४१] रत्ना०—रत्नावली ( बाबू बालमुकुंद गुप्त )*
[४२] रहीम —रहिमन-शतक ( रहीम कवि )
[४३] राज०—राजनीति ( पं० लल्लूजीलाल कवि )
[४४] राम०—रामचरित-मानस ( गो० तुलसीदास )
[४५] ल —लक्ष्मी ( लाला भगवानदीन )
[४६] विद्या०—विद्यार्थी ( पं० रामजीलाल शर्मा )
[४७] विद्यांकुर—विद्यांकुर ( राजा शिवप्रसाद )
[४८] विचित्र०—विचित्र-विचरण ( पं० जगन्नाथ प्रसाद चतुर्वेदी )
[४९] विभक्ति०—विभक्ति विचार ( पं गोविंदनारायण मिश्र )
[५० ] वी०—वीणा ( कालिकाप्रसाद दीक्षित )
[५१] ब्रज०—ब्रजविलास ( ब्रजवासी दास कवि )
[५२] शकु०—शकुंतला ( राजा लक्ष्मणसिंह )
[५३] शिक्षा०—शिक्षा ( पं लक्ष्मीनारायण पांडेय )
[५४] शिव०—शिवशंभु का चिट्ठा ( बाबू बालमुकुंद गुप्त )
[५५] श्यामा०—श्याम स्वप्न ( ठाकुर जगमोहनसिंह )
[५६] सत०—सतसई ( बिहारीलाल कवि )
[५७] सत्य०—सत्य हरिश्चंद्र ( भारतेंदु बाबू हरिश्चंद्र )
[५८] सद्०—सद्गुणी बालक ( छोटेराम )
[५९] सर —सरस्वती ( पं महावीरप्रसाद द्विवेदी )
[६०] सरो०—सरोजिनी ( बाबू रामकृष्ण वर्मा )

[११] साखी०—साखी ( कबीर साहब )
[१२] साके०—साकेत ( मैथिलीशरण गुप्त )
[१३] सुंदरी०—सुंदरी-तिलक ( भारतेंदु बाबू हरिश्चंद्र )
[१४] सूक्ति०—सूक्ति-मुक्तावली ( पं० रामचरित उपाध्याय )
[१५] सूर०—सूर-सागर ( सूरदास कवि )
[१६] स्वा०—स्वाधीनता ( पं० महावीर प्रसाद द्विवेदी )
[१७] स्कंद०—स्कंदगुप्त ( बाबू जयशंकरप्रसाद )
[१८] हि०—हितकारिणी ( रा० सा० पं० रघुवरप्रसाद द्विवेदी )
[१९] हिं० को—हिंदी कोविद-रत्नमाला ( रा० सा० बाबू श्यामसुंदरदास )
[२०] हिं० ग्रं —हिंदी ग्रंथमाला ( पं० माधवराव सप्रे )

---

## भाषाओं के नामों के संकेत।

अ०—अरबी
प्रा०—प्राकृत
अं—अँगरेजी
सं—संस्कृत
हिं —हिंदी

---

## अन्य संकेत

पं०—पंक्ति
कहा०—कहावत
सू०—सूचना
प्रेरणा०—प्रेरणार्थक
टी —टीका
उदा०—उदाहरण

---

हिंदी व्याकरण की सर्वमान्य पुस्तकें।

## ( काल-क्रम के अनुसार )

[१] हिंदी-व्याकरण—पादरी आदम साहिब।
[२] भाषा-तत्त्वबोधिनी—पं० रामजसन।
[३] भाषा-चंद्रोदय—पं० श्रीलाल।

[४] नवीनचंद्रोदय — बाबू नवीनचंद्र राय।
[५] भाषा-तत्त्व-दीपिका—पं० हरि गोपाल पाध्ये।
[६] हिंदी-व्याकरण—राजा शिवप्रसाद।
[७] भाषा-भास्कर—पादरी एथरिंगटन साहिब।
[८] भाषा प्रभाकर—ठाकुर रामचरणसिंह।
[९] हिंदी-व्याकरण—पं० केशवराम भट्ट।
[१०] वाक्यबोध-व्याकरण—पं० माधवप्रसाद शुक्ल।
[११] भाषा-तत्त्व प्रकाश—पं० विश्वेश्वरदत्त शर्मा।
[१२] प्रवेशिका हिंदी व्याकरण—पं० रामदहिन मिश्र।

## अँगरेज़ी में लिखी हुई हिंदी-व्याकरण की पुस्तकें।

[१] कैलाग कृत—हिंदी-व्याकरण।
[२] एथरिंगटन-कृत—हिंदी व्याकरण।
[३] हार्नली-कृत—पूर्वी हिंदी का व्याकरण।
[४] डा० ग्रियर्सन-कृत—बिहारी भाषाओं का व्याकरण।
[५] पिंकाट-कृत—हिंदी मैनुएल।
[६] एडविन ग्रीव्ज़-कृत—रामायणीय व्याकरण।
[७] ,, ,,—हिंदी-व्याकरण।
[८] रेवरेंड ग्रोवार्ग—हिंदी व्याकरण।

---